# ❋ समर्पण ❋

चारण जाति के दो उज्ज्वल रत्न—

( १ ) लीवडी के राजकवि, सौजन्य मूर्ति

**श्री शंकरदान जेठी भाई**

और

(२) राजस्थानी भाषा के अनन्य प्रेमी

**कविवर उदयराजजी उज्ज्वल**

के कर कमलो मे

सादर

❋ समर्पित ❋

—अगरचन्द नाहटा

# प्रकाशकीय

श्री सादूल राजस्थानी रिसर्च-इन्स्टीट्यूट बीकानेर की स्थापना सन् १६४४ में बीकानेर राज्य के तत्कालीन प्रधान मंत्री श्री के० एम० पणिक्कर महोदय की प्रेरणा से, साहित्यानुरागी बीकानेर-नरेश स्वर्गीय महाराजा श्री सादूलसिंहजी बहादुर द्वारा संस्कृत, हिन्दी एवं विशेषतः राजस्थानी साहित्य की सेवा तथा राजस्थानी भाषा के सर्वाङ्गीण विकास के लिये की गई थी।

भारतवर्ष के सुप्रसिद्ध विद्वानों एवं भाषाशास्त्रियों का सहयोग प्राप्त करने का सौभाग्य हमें प्रारंभ से ही मिलता रहा है।

संस्था द्वारा विगत १६ वर्षों से बीकानेर में विभिन्न साहित्यिक प्रवृत्तियां चलाई जा रही हैं, जिनमें से निम्न प्रमुख हैं—

## १. विशाल राजस्थानी-हिन्दी शब्दकोश

इस संबंध में विभिन्न स्रोतों से संस्था लगभग दो लाख से अधिक शब्दों का संकलन कर चुकी है। इसका सम्पादन आधुनिक कोशों के ढंग पर, लंबे समय से प्रारंभ कर दिया गया है और अब तक लगभग तीस हजार शब्द सम्पादित हो चुके हैं। कोश में शब्द, व्याकरण, व्युत्पत्ति, उसके अर्थ, और उदाहरण आदि अनेक महत्वपूर्ण सूचनाएं दी गई हैं। यह एक अत्यंत विशाल योजना है, जिसकी संतोषजनक क्रियान्विति के लिये प्रचुर द्रव्य और श्रम की आवश्यकता है। आशा है राजस्थान सरकार की ओर से, प्रार्थित द्रव्य-साहाय्य उपलब्ध होते ही निकट भविष्य में इसका प्रकाशन प्रारंभ करना संभव हो सकेगा।

## २. विशाल राजस्थानी मुहावरा कोश

राजस्थानी भाषा अपने विशाल शब्द भंडार के साथ मुहावरों से भी समृद्ध है। अनुमानतः पचास हजार से भी अधिक मुहावरे दैनिक प्रयोग में लाये जाते हैं। हमने लगभग दस हजार मुहावरों का, हिन्दी में अर्थ और राजस्थानी में उदाहरणों सहित प्रयोग देकर संपादन करवा लिया है और शीघ्र ही इसे प्रकाशित करने का प्रबंध किया जा रहा है। यह भी प्रचुर द्रव्य और श्रम-साध्य कार्य है।

यदि हम यह विशाल सग्रह साहित्य-जगत को दे सके तो यह सस्था के लिये ही नहीं किन्तु राजस्थानी और हिन्दी जगत के लिए भी एक गौरव की वात होगी ।

३. आधुनिकराजस्थानीकाशन रचनओ काप्र

इसके अन्तर्गत निम्नलिखित पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं—

१. कळायरण, ऋतु काव्य । ले० श्री नानूराम संस्कर्ता

२. आभै पटकी, प्रथम सामाजिक उग्न्यास । ले० श्री श्रीलाल जोशी ।

३ वरस गांठ, मौलिक कहानी सग्रह । ले० श्री मुरलीधर व्यास ।

'राजस्थान-भारती' मे भो आधुनिक राजस्थानी रचनाम्रो का एक अलग स्तम्भ है, जिसमे भी राजस्थानी कवितायें, कहानिया और रेखाचित्र आदि छपते रहते हैं।

४ 'राजस्थान-भारती' का प्रकाशन

इस विख्यात शोधपत्रिका का प्रकाशन सस्था के लिये गौरव की वस्तु है। गत १४ वर्षों से प्रकाशित इस पत्रिका की विद्वानो ने मुक्त कठ से प्रशसा की है । वहुत चाहते हुए भी द्रव्याभाव, प्रेस की एव अन्य कठिनाइयो के कारण, त्रैमासिक रूप से इसका प्रकाशन सम्भव नहीं हो सका है। इसका भाग ५ अङ्क ३-४ 'डा० लुइजि पिओ तैस्सितोरी विशेपाक' वहुत ही महत्वपूर्ण एव उपयोगी सामग्री से परिपूर्ण है । यह अङ्क एक विदेशी विद्वान की राजस्थानी साहित्य-सेवा का एक वहुमूल्य सचित्र कोश है । पत्रिका का अगला ७वा भाग शीघ्र ही प्रकाशित होने जा रहा है । इसका अङ्क १-२ राजस्थानी के सर्वश्रेष्ठ महाकवि पृथ्वीराज राठोड़ का सचित्र और वृहत् विशेपाक है । अपने ढग का यह एक ही प्रयत्न है ।

पत्रिका की उपयोगिता और महत्व के सम्वन्ध मे इतना ही कहना पर्याप्त होगा कि इसके परिवर्तन मे भारत एवं विदेशो से लगभग ८० पत्र-पत्रिकाए हमे प्राप्त होती हैं । भारत के अतिरिक्त पाश्चात्य देशो मे भी इसकी माग है व इसके ग्राहक हैं । शोधकर्त्ताओ के लिये 'राजस्थान भारती' अनिवार्यत' सग्रहणीय शोध-पत्रिका है । इसमे राजस्थानी भापा, साहित्य, पुरातत्व, इतिहास, कला आदि पर लेखो के अतिरिक्त सस्था के तीन विशिष्ट सदस्य डा० दशरथ शर्मा, श्रीनरोत्तमदास स्वामी और श्री अगरचन्द नाहटा की वृहत् लेख सूची भी प्रकाशित की गई है ।

५. राजस्थानी साहित्य के प्राचीन और महत्वपूर्ण ग्रन्थों का अनुसधान, सम्पादन एव प्रकाशन

हमारी साहित्य-निधि को प्राचीन, महत्त्वपूर्ण और श्रेष्ठ साहित्यिक कृतियो को सुरक्षित रखने एव सर्वसुलभ कराने के लिये सुसम्पादित एव शुद्ध रूप मे मुद्रित करवा कर उचित मूल्य मे वितरित करने की हमारी एक विशाल योजना है। सस्कृत, हिंदी और राजस्थानी के महत्वपूर्ण ग्रयो का अनुसधान और प्रकाशन सस्था के सदस्यो की ओर से निरतर होता रहा है जिसका सक्षिप्त विवरण नीचे दिया जा रहा है—

६. पृथ्वीराज रासो

पृथ्वीराज रासो के कई सस्करण प्रकाश मे लाये गये हैं और उनमे से लघुतम संस्करण का सम्पादन करवा कर उसका कुछ अ श 'राजस्थान भारती' मे प्रकाशित किया गया है। रासो के विविध सस्करण और उसके ऐतिहासिक महत्व पर कई लेख राजस्थान-भारती में प्रकाशित हुए हैं।

७. राजस्थान के अज्ञात कवि जान (न्यामतखा) की ७५ रचनाओ की खोज की गई। जिसकी सर्वप्रथम जानकारी 'राजस्थान-भारती' के प्रथम अंक मे प्रकाशित हुई है। उसका महत्वपूर्ण ऐतिहासिक काव्य 'क्यामरासा' तो प्रकाशित भी करवाया जा चुका है।

८. राजस्थान के जैन सस्कृत साहित्य का परिचय नामक एक निवध राजस्थान भारती मे प्रकाशित किया जा चुका है।

९. मारवाड क्षेत्र के ५०० लोकगीतो का सग्रह किया जा चुका है। बीकानेर एव जैसलमेर क्षेत्र के सैकड़ो लोकगीत, घूमर के लोकगीत, बाल लोकगीत, लोरियां और लगभग ७०० लोक कथाएँ सग्रहीत की गई हैं। राजस्थानी कहावतों के दो भाग प्रकाशित किये जा चुके हैं। जीणमाता के गीत, पावूजी के पवाडे और राजा भरथरी आदि लोक काव्य सर्वप्रथम राजस्थान-भारती' मे प्रकाशित किए गए हैं।

१० बीकानेर राज्य के और जैसलमेर के अप्रकाशित अभिलेखो का विशाल सग्रह 'बीकानेर जैन लेख संग्रह' नामक बृहत् पुस्तक के रूप में प्रकाशित हो चुका है।

११ जसवत उद्योत, मुहता नैणसी री स्यात और अनोखी आन जैसे महत्वपूर्ण ऐतिहासिक ग्रथो का सम्पादन एव प्रकाशन हो चुका है।

१२ जोधपुर के महाराजा मानसिंहजी के सचिव कविवर उदयचद भडारी की ४० रचनाओ का अनुसधान किया गया है और महाराजा मानसिंहजी की काव्य-साधना के सबध मे भी सबसे प्रथम 'राजस्थान-भारती' मे लेख प्रकाशित हुआ है।

१३. जैसलमेर के अप्रकाशित १०० शिलालेखो और 'भट्टि वश प्रशस्ति' आदि अनेक अप्राप्य और अप्रकाशित ग्रथ खोज-यात्रा करके प्राप्त किये गये है।

१४. बीकानेर के मस्तयोगी कवि ज्ञानसारजी के ग्रथो का अनुसधान किया गया और ज्ञानसार ग्रथावली के नाम से एक ग्रथ भी प्रकाशित हो चुका है। इसी प्रकार राजस्थान के महान विद्वान महोपाध्याय समयसुन्दर की ५६३ लघु रचनाओ का सग्रह प्रकाशित किया गया है।

१५. इसके अतिरिक्त सस्था द्वारा—

(१) डा० लुइजि पिओ तैस्सितोरी, समयसुन्दर, पृथ्वीराज, और लोकमान्य तिलक आदि साहित्य-सेवियो के निर्वाण-दिवस और जयन्तिया मनाई जाती हैं।

(२) साप्ताहिक साहित्यिक गोष्ठियो का आयोजन बहुत समय से किया जा रहा है, इसमे अनेको महत्वपूर्ण निबध, लेख, कविताएँ और कहानिया आदि पढी जाती हैं, जिससे अनेक विध नवीन साहित्य का निर्माण होता रहता है। विचार विमर्श के लिये गोष्ठियो तथा भाषणमालाओ आदि का भी समय-समय पर आयोजन किया जाता रहा है।

१६ बाहर मे ख्यातिप्राप्त विद्वानो को बुलाकर उनके भाषण करवाने का आयोजन भी किया जाता है। डा० वासुदेवशरण अग्रवाल, डा० कैलाशनाथ काटजू, राय श्री कृष्णदास, डा० जी० रामचन्द्रन्, डा० सत्यप्रकाश, डा० डब्लू० एलेन, डा० सुनीतिकुमार चाटुर्ज्या, डा० तिबेरिओ-तिबेरी आदि अनेक अन्तर्राष्ट्रीय ख्याति प्राप्त विद्वानो के इस कार्यक्रम के अन्तर्गत भाषण हो चुके है।

गत दो वर्षो से महाकवि पृथ्वीराज राठौड आसन की स्थापना की गई है। दोनो वर्षो के आसन-अधिवेशनो के अभिभाषक क्रमश: राजस्थानी भाषा के प्रकाण्ड

विद्वान् श्री मनोहर शर्मा एम० ए०, बिसाऊ और प० श्रीलालजी मिश्र एम० ए०, हूंडलोद, थे ।

इस प्रकार सस्था अपने १६ वर्षो के जीवन-काल मे, सस्कृत, हिन्दी और राजस्थानी साहित्य की निरतर सेवा करती रही है। आर्थिक सकट से ग्रस्त इस संस्था के लिये यह समव नही हो सका कि यह अपने कार्यक्रम को नियमित रूप से पूरा कर सकती, फिर भी यदा कदा लडखडा कर गिरते पडते इसके कार्यकर्त्ताओ ने 'राजस्थान-भारती' का सम्पादन एव प्रकाशन जारी रखा और यह प्रयास किया कि नाना प्रकार की बाधाओ के बावजूद भी साहित्य सेवा का कार्य निरतर चलता रहे। यह ठीक है कि सस्था के पास अपना निजी भवन नही है, न अच्छा सदर्भ पुस्तकालय है, और न कार्य को सुचारु रूप से सम्पादित करने के समुचित साधन ही हैं, परन्तु साधनो के अभाव मे भी सस्था के कार्यकर्ताओ ने साहित्य की जो मौन और एकान्त साधना की है वह प्रकाश में आने पर सस्था के गौरव को निश्चय ही बढा सकने वाली होगी ।

राजस्थानी-साहित्य-भंडार अत्यन्त विशाल है। अब तक इसका अत्यल्प अश ही प्रकाश मे आया है । प्राचीन भारतीय वाड्मय के अलभ्य एव अनर्घ रत्नो को प्रकाशित करके विद्वज्जनो और साहित्यिको के समक्ष प्रस्तुत करना एवं उन्हे सुगमता से प्राप्त कराना सस्था का लक्ष्य रहा है । हम अपनी इस लक्ष्य पूर्ति की ओर धीरे-धीरे किन्तु दृढता के साथ अग्रसर हो रहे हैं ।

यद्यपि अब तक पत्रिका तथा कतिपय पुस्तको के अतिरिक्त अन्वेषण द्वारा प्राप्त अन्य महत्वपूर्ण सामग्री का प्रकाशन करा देना भी अभीष्ट था, परन्तु अर्थाभाव के कारण ऐसा किया जाना संभव नही हो सका। हर्ष की बात है कि भारत सरकार के वैज्ञानिक सशोध एव सास्कृतिक कार्यक्रम मत्रालय (Ministry of scientific Research and Cultural Affairs) ने अपनी आधुनिक भारतीय भाषाओ के विकास की योजना के अतर्गत हमारे कार्यक्रम को स्वीकृत कर प्रकाशन के लिये रु० १५०००) इस मद मे राजस्थान सरकार को दिये तथा राजस्थान सरकार द्वारा उतनी ही राशि अपनी ओर से मिलाकर कुल रु० ३००००) तीस हजार की सहायता, राजस्थानी साहित्य के सम्पादन-प्रकाशन

हेतु इस सस्था को इस वित्तीय वर्ष मे प्रदान की गई है, जिससे इस वर्ष निम्नोक्त ३१ पुस्तको का प्रकाशन किया जा रहा है ।

| | |
|---|---|
| १ राजस्थानी व्याकरण— | श्री नरोत्तमदास स्वामी |
| २. राजस्थानी गद्य का विकास (शोध प्रबंध) | डा० शिवस्वरूप शर्मा अचल |
| ३ अचलदास खीची री वचनिका— | श्री नरोत्तमदास स्वामी |
| ४ हमीरायण— | श्री भवरलाल नाहटा |
| ५. पद्मिनी चरित्र चौपई— | ,, ,, ,, |
| ६. दलपत विलास | श्री रावत सारस्वत |
| ७. डिंगल गीत— | ,, ,, ,, |
| ८. पवार वश दर्पण— | डा० दशरथ शर्मा |
| ९. पृथ्वीराज राठोड ग्रंथावली— | श्री नरोत्तमदास स्वामी और श्री बद्रीप्रसाद साकरिया |
| १०. हरिरस— | श्री बद्रीप्रसाद साकरिया |
| ११. पीरदान लालस ग्रथावली— | श्री अगरचन्द नाहटा |
| १२. महादेव पार्वती वेलि— | श्री रावत सारस्वत |
| १३. सीताराम चौपई— | श्री अगरचन्द नाहटा |
| १४. जैन रासादि संग्रह— | श्री अगरचन्द नाहटा और डा० हरिवल्लभ भायाणी |
| १५. सदयवत्स वीर प्रबन्ध— | प्रो० मजुलाल मजूमदार |
| १६. जिनराजसूरि कृतिकुसुमाजलि— | श्री भवरलाल नाहटा |
| १७. विनयचन्द कृतिकुसुमाजलि— | ,, ,, ,, |
| १८. कविवर धर्मवर्द्धन ग्रथावली— | श्री अगरचन्द नाहटा |
| १९. राजस्थान रा दूहा— | श्री नरोत्तमदास स्वामी |
| २०. वीर रस रा दूहा— | ,, ,, ,, |
| २१. राजस्थान के नीति दोहा— | श्री मोहनलाल पुरोहित |
| २२. राजस्थान व्रत कथाएं— | ,, ,, ,, |
| २३. राजस्थानी प्रेम कथाए— | ,, ,, ,, |
| २४. चदायन— | श्री रावत सारस्वत |

| | |
|---|---|
| २५ मडुली— | श्री अगरचन्द नाहटा<br>भ:विनय सागर |
| २६. जिनहर्ष ग्रंथावली | श्री अगरचन्द नाहटा |
| २७. राजस्थानी हस्तलिखित ग्रंथो का विवरण | ,, ,, |
| २८. दम्पति विनोद | ,, ,, |
| २९. हीयाली-राजस्थान का बुद्धिवर्धक साहित्य | ,, ,, |
| ३०. समयसुन्दर रासत्रय | श्री भंवरलाल नाहटा |
| ३१. दुरसा आढा ग्रंथावली | श्री बदरीप्रसाद साकरिया |

जैसलमेर ऐतिहासिक साधन संग्रह (संपा० डा० दशरथ शर्मा), ईशरदास ग्रंथावली (संपा० बदरीप्रसाद साकरिया), रामरासो (प्रो० गोवर्द्धन शर्मा), राजस्थानी जैन साहित्य (लि० श्री अगरचन्द नाहटा), नागदमण (सपा० बदरीप्रसाद साकरिया), मुहावरा कोश (मुरलीधर व्यास) आदि ग्रंथों का संपादन हो चुका है परन्तु अर्थाभाव के कारण इनका प्रकाशन इस वर्ष नही हो रहा है ।

हम आशा करते हैं कि कार्य की महत्ता एव गुरुता को लक्ष्य मे रखते हुए अगले वर्ष इससे भी अधिक सहायता हमे अवश्य प्राप्त हो सकेगी ·जिससे उपरोक्त संपादित तथा अन्य महत्वपूर्ण ग्रंथो का प्रकाशन सम्भव हो सकेगा ।

इस सहायता के लिये हम भारत सरकार के शिक्षाविकास सचिवालय के आभारी हैं, जिन्होंने कृपा करके हमारी योजना को स्वीकृत किया और ग्रान्ट-इन-एड की रकम मंजूर की।

राजस्थान के मुख्य मन्त्री माननीय मोहनलालजी सुखाड़िया, जो सौभाग्य से शिक्षा मन्त्री भी हैं और जो साहित्य की प्रगति एव पुनरुद्धार के लिये पूर्ण सचेष्ट हैं, का भी इस सहायता के प्राप्त कराने मे पूरा-पूरा योगदान रहा है। अत: हम उनके प्रति अपनी कृतज्ञता सादर प्रगट करते हैं।

राजस्थान के प्राथमिक और माध्यमिक शिक्षाध्यक्ष महोदय श्री जगन्नाथसिंहजी मेहता का भी हम आभार प्रगट करते हैं, जिन्होंने अपनी ओर से पूरी-पूरी दिलचस्पी लेकर हमारा उत्साहवर्द्धन किया, जिससे हम इस वृहद् कार्य को सम्पन्न करने मे समर्थ हो सके। सस्था उनकी सदैव ऋणी रहेगी।

इतने थोडे समय मे इतने महत्वपूर्ण ग्रन्थो का सपादन करके संस्था के प्रकाशन-कार्य मे जो सराहनीय सहयोग दिया है, इसके लिये हम सभी ग्रन्थ सम्पादको व लेखको के अत्यत आभारी हैं।

अनूप सस्कृत लाइब्रेरी और अभय जैन ग्रन्थालय बीकानेर, स्व० पूर्णचन्द्र नाहर सग्रहालय कलकत्ता, जैन भवन सग्रह कलकत्ता, महावीर तीर्थक्षेत्र अनुसंधान समिति जयपुर, ओरियटल इन्स्टीट्यूट बडोदा, भाडारकर रिसर्च इन्स्टीट्यूट पूना, खरतरगच्छ बृहद् ज्ञान-भडार बीकानेर, मोतीचद खजान्ची ग्रंथालय बीकानेर, खरतर आचार्य ज्ञान भण्डार बीकानेर, एशियाटिक सोसाइटी बबई, आत्माराम जैन ज्ञानभंडार बडोदा, मुनि पुण्यविजयजी, मुनि रमणिक विजयजी, श्री सीताराम लालस, श्री रविशकर देराश्री, प० हरदत्तजी गोविद व्यास जैसलमेर आदि अनेक सस्थाओ और व्यक्तियो से हस्तलिखित प्रतिया प्राप्त होने से ही उपरोक्त ग्रन्थो का सपादन समव हो सका है। अतएव हम इन सबके प्रति आभार प्रदर्शन करना अपना परम कर्त्तव्य समझते हैं।

ऐसे प्राचीन ग्रन्थो का सम्पादन श्रमसाध्य है एवं पर्याप्त समय की अपेक्षा रखता है। हमने अल्प समय मे ही इतने ग्रन्थ प्रकाशित करने का प्रयत्न किया इसलिये त्रुटियो का रह जाना स्वाभाविक है। गच्छतः स्खलनक्वापि भवत्येव प्रमादतः, हसन्ति दुर्जनास्तत्र समादधति साधवः।

आशा है विद्वद्वृन्द हमारे इन प्रकाशनो का अवलोकन करके साहित्य का रसास्वादन करेंगे और अपने सुझावो द्वारा हमें लाभान्वित करेंगे जिससे हम अपने प्रयास को सफल मानकर कृतार्थ हो सकेंगे और पुन. मां भारती के चरण कमलो मे विनम्रतापूर्वक अपनी पुष्पाजलि समर्पित करने के हेतु पुन उपस्थित होने का साहस बटोर सकेंगे।

निवेदक
लालचन्द कोठारी
प्रधान-मन्त्री
सादूल राजस्थानी-इन्स्टीट्यूट,
बीकानेर

बीकानेर,
मार्गशीर्ष शुक्ला १५
सं० २०१७
दिसम्बर ३,१९६०.

# भूमिका

राजस्थानी साहित्य के निर्माण मे सबसे अधिक और उल्लेखनीय योग जैन विद्वानो और चारणो का रहा है। जैन विद्वानो की रचनाएँ तो राजस्थानी साहित्य के विकास के समय से ही प्रचुर प्ररिमाण मे प्राप्त होने लगती है, पर चारण कवियो की १५ वीं शताब्दी से पहले की केवल फुटकर कविताएँ ही मिलती है, कोई स्वतन्त्र उल्लेखनीय ग्रन्थ नही मिलता। जैन प्रवन्ध ग्रन्थो मे चारणों के कहे हुए कुछ फुटकर दोहादि उद्धृत हैं जिनको संग्रहीत करके मैंने 'परम्परा' ( भा० १२ ) में प्रकाशित अपने लेख मे दे दिया है। चारणों की सर्व प्रथम उल्लेखनीय स्वतन्त्र रचना 'अचलदास खीची री वचनिका' है जो सादूळ राजस्थानी रिसर्च इन्स्टीट्यूट से प्रकाशित होने जा रही है। इसे शिवदास चारण ने सवत् १४८५ के लगभग बनाई थी।

१६ वी शताब्दी से अनेक चारण कवियो की रचनाएँ मिलने लगती हैं और १७ वी मे तो कई बहुत ही प्रसिद्ध चारण कवि हो गये हैं। भक्त चारण कवियो मे 'ईसरदास' सबसे अधिक उल्लेखनीय है। इनका जन्म संवत् १५९५ मे जोधपुर राज्य के भादरेस गाँव मे हुआ था। ये रोहडिया शाखा के चारण थे और इनका स्वर्गवास संवत् १६७५ के लगभग हुआ था। 'हरिरस', 'हालाँ भालाँ रा कुंडलिया', 'देवीयाण' इनके प्रसिद्ध और प्रकाशित ग्रन्थ है। वैसे इनके और भी कई ग्रन्थ और बहुत से डिंगल गीत प्राप्त है जिन्हे 'ईसरदास ग्रन्थावली' के रूप मे प्रकाशित करने के लिए संग्रहीत करवा लिया गया है और इनकी सब रचनाएँ सादूळ रा० रि० इन्स्टीट्यूट से प्रकाशित करने की योजना है।

१८ वी शताब्दी के उत्तरार्द्ध मे पीरदान लालस नामक एक भक्त चारण कवि हो गये है जिन्होंने अपने ग्रन्थो मे ईसरदास को गुरु के

रूप में स्मरण व उल्लिखित किया है। 'ईसाणद गुरू चित मा आंणा" ( गुण नारायण नेह ), "ब्रह्म सतगुरु हुंता वडो, ईसरदास अनूप," "ईसाणद आराधियो" ( गुण अजपा जाप )। 'पातगिपहार' मे भी उनका स्मरण किया है—

"ओथिए साहिव ऊपना, भोमि निमो भाद्रेस।
पीरदास लागे पगे, इसाणद आदेस ॥"

कवि पीरदान की सभी रचनाएँ सवत् १७९१-९२ मे लिखी गई दो प्रतियो मे मिली है और उनमे से कई तो उनकी स्वय की लिखित भी है इसलिये पीरदान का समय स० १७६० से १७९३ तक का निश्चित होता है। इस समय ईसरदान को स्वर्गवासी हुए एक सौ से अधिक वर्ष वीत चुके थे इसलिये पीरदान का उनका प्रत्यक्ष गुरु-शिष्य का सम्वन्ध रहना तो सम्भव नही लगता। अत- यही संभव है कि भक्ति की प्रेरणा उन्हे ईसरदास की रचनाओ से ही मिली है और इसी कारण उन्होने ईसरदास को गुरु के रूप मे उल्लिखित कर दिया होगा। ईसरदास की रचनाओ से पीरदान लालस इतने अधिक प्रभावित थे कि अपनी रचनाओ के सग्रह गुटके मे ईसरदास की रचनाओ को उन्होने स्वय लिखकर सग्रहीत किया है। इनमे से कई रचनाएँ तो ऐसी है, जिनकी अन्य कोई भी हस्तलिखित प्रति कही भी प्राप्त नही हुई अर्थात् यदि पीरदान उन्हे अपनी रचनाओ के सग्रह वाले इस गुटके मे सग्रहीत नही करते तो उनका आज प्राप्त होना भी कठिन हो जाता।

पीरदान के सम्वन्ध मे विशेष जानकारी प्रयत्न करने पर भी प्राप्त नहीं हो सकी। उनकी रचनाओ के दो सग्रह-गुटके प्राप्त हुए है उनसे केवल इतना ही पता चलता है कि वे जुढोया गाँव ( मारवाड ) के निवासी थे। उनके पुत्र का नाम हरिदास था। हरिदास रचित "गुण छमा पर्व" और "डिंगल-गीत" इसी गुटके मे है। कई रचनाओ की लेखन प्रशस्ति मे हरिदास नाम आता है और उनके खुद की लिखी हुई कई रचनाएँ भी इस गुटके मे है जिनसे संवत १८०७ तक उनकी

विद्यमानता का पता चलता है। पीरदान और हरिदास इन दोनों पिता-पुत्रो के लिए खरतरगच्छ के जैन यति शिवचन्द्र, देवचन्द्र, लालचन्द, उदयचन्द ने कई ग्रन्थ इन गुटको मे लिखे है, इससे उन यतियो के साथ इन पिता-पुत्रो का विशेष साहित्यिक सम्बन्ध रहा मालूम देता है।

श्री सीतारामजी लालस के पत्रानुसार तो ये दोनो गुटके उन्हीं के संग्रह मे थे। जिनमे से एक को राजस्थानी रिसर्च सोसाइटी, कलकत्ता के लिए श्री भगवतीसिंह बीसेन उनसे ले गये थे और अब वह उक्त सोसाइटी के सग्रह ( जालान-स्मृति-मन्दिर ) मे है। हमे इसका विवरण सोसाइटी के मुख-पत्र "राजस्थान" के वर्ष २ अंक २ मे पढने को मिला था। श्री सीतारामजी लालस से उनके संग्रह का दूसरा गुटका कई वर्ष पूर्व मुझे प्राप्त हुआ तो मैंने उसमे प्राप्त पीरदान की रचनाओ की प्रतिलिपि करवा ली थी पर उस गुटके मे कई पत्र कम थे, इसलिए "ज्ञान चरित" नामक ग्रन्थ के प्रारम्भ के ४० पद्य और बीच के भी कुछ पद्य नही मिल सके थे। अतएव सोसाइटी के संग्रह वाले गुटके को प्राप्त किये बिना "पीरदान ग्रन्थावली" का प्रकाशन सम्भव नही था। इस बार कलकत्ते जाने पर विशेष प्रयत्नपूर्वक श्री रामकृष्णजी सरावगी की कृपा से वह गुटका प्राप्त किया गया। उसमे सीतारामजी के सग्रह के गुटके के अतिरिक्त "हिंगलाज रासो", "पातगि पहार" और बहुत से से डिंगल गीत प्राप्त हुये और उसीसे ज्ञानचरित का त्रुटित अंश भी पूरा किया जा सका, इसलिए श्रीरामकृष्णजी सरावगी का मै विशेष आभारी हूँ। कलकत्ते की आबहवा हस्तलिखित प्रतियो के लिए बहुत ही घातक है। अतएव इस गुटके के कई पत्र तो जंतुओ द्वारा भक्षित होकर जाली जैसे सछिद्र हो गये है। कुछ पत्रो के ऊपर का अंश कट गया है इसलिए कई डिंगल गीतो का पाठ-त्रुटित रह गया है, फिर भी यह अच्छा हुआ कि अधिक नाश होने से पूर्व ही इसका उपयोग कर लिया जा सका। इस तरह पीरदान की प्राय समस्त रचनाएँ इस ग्रन्थावली मे प्रकाशित कर सकने का मुझे सौभाग्य प्राप्त हो सका है।

श्री सीतारामजी लालस ने अपने संग्रह का गुटका बड़े उदार भाव से मुझे उपयोग करने के लिए भेजा, इसलिए उनका मैं विशेष रूप से आभारी हूँ। इस ग्रन्थावली के शब्द कोष मे शब्दो का अर्थ लिखकर उन्होंने मुझे और भी अधिक आभारी बना दिया है। प्रस्तुत ग्रन्थ के सम्पादन, प्रूफ संशोधन तथा शब्द कोष के लिए शब्द-चयन करने और अर्थ लिखने मे श्री बदरीप्रसादजी साकरिया का पूर्ण सहयोग मिला है इसलिए उनका मै बहुत बहुत आभारी हूँ। मेरे भ्रातृ पुत्र भवरलाल का तो मेरे साहित्यिक कार्यों मे सहयोग मिलता ही रहा है।

श्री पीरदान लालस की जीवनी के सम्बन्ध मे कुछ भी विवरण प्राप्त न हो सका और न उनका कोई चित्र ही मिलता है। अत उनके हस्ताक्षरो का प्रत्यक्ष-दर्शन कराने के लिए एक पृष्ठ का ब्लाक बनवाकर प्रस्तुत ग्रन्थ मे दिया जा रहा है।

श्री सीतारामजी लालस के गुटके मे पीरदान के हाथ का लिखा हुआ "साइया भूला" रचित एक डिंगल गीत है जिसकी लेखन प्रशस्ति इस प्रकार है—"लिखतु लालस पीरदान वांचे जिणनु राम राम, संवत् १७९२ भादवा वद १२।"

राजस्थान रिसर्च सोसाइटी, कलकत्ता वाले गुटके मे जो पीरदान के लिखे हुए कई ग्रन्थ हैं उनकी लेखन प्रशस्ति इस प्रकार है—

१—गीत भूले साइया रो एव गीत मीसण हरिदास रो, के अन्त में लिखा है—"लिखतंलालस पीरदान"

२—गुण हिंगलाज रासो के अन्त मे "लिखतु लालस पीरदान, वांचे जिणनु राम राम", संवत् १७९२ काति वद १४ वार थावर छै।"

३—स्वय रचित डिंगल गीत के अन्त मे "लिखतु लालस पीरदान"

४—ईसरदास कृत 'भगवत हस' के अन्त मे "लिखतु लालस पीरदान"

५—ईसरदास कृत "गुरड पुराण" के अन्त में "लिखतं लालस पीरदान संमत् १७९२ मती मगसरि सुदि ५ वार थावर।"

६—ईसरदास कृत "गुण आगिमि" के अन्त मे "लिखतं लालस पीरदान, वांचे जिणनुं राम राम छै। संवत् १७९२ पोप वद ५"

७—ईसरदास कृत "देवीयाण" के अन्त मे "लिखतं लालस पीरदान"

८—बारहठ आसोजी कृत "निरंजन प्राण" के अन्त मे "लिखतं लालस पीरदान"

इनके अतिरिक्त इस गुटके मे इनकी एवं ईसरदास की कई और रचनाएं भी यद्यपि इनके हाथ की लिखी हुई है पर उनके अन्त मे लेखक का नाम नही दिया गया है। साइया झूले का रुकमणि-हरण, माधवदास का राम-रासो, गज मोख नीसाणी, और छभा पर्व (स्वयं रचित) पीरदान के पुत्र हरिदास के हाथ का लिखा हुआ है। "गुण राम कीला" को हरिदास के वाचनार्थ जोधपुर मे खरतर गच्छके भावहर्षीय जिनचन्द्रसूरि के शिष्य पं० शिवचन्द ने लिखा है।

प्रस्तुत ग्रन्थावली मे (१) "नारायण नेह" (२) "परमेसर पुराण" (३) "हिंगलाज रासो" (४) अलख आराध," (५) "अजंपा जाप" (६) "ज्ञान चरित", और (७) "पातिक पहार" इन सात ग्रन्थो, और ३० डिंगल गीतो को प्रकाशित किया जा रहा है। ये सभी रचनाएं प्राय भक्ति सबधी है। राम, कृष्ण, हिंगलाज देवी, आदि की स्तुति इनमे प्रधान रूप से है ही पर "परमेसर पुराण" मे अनेक भक्तो का भी उल्लेख है जिससे राजस्थान के उल्लेखनीय-भक्त-जनो की अच्छी जानकारी मिल जाती है। इनमे से कई तो प्रसिद्ध है पर कईयो के सबध मे अभी विशेष जानकारी प्राप्त करना अपेक्षित है। विद्वानो का ध्यान मैं इस ओर आकर्षित करता हूँ।

इन रचनाओ मे दूहा, चौपई, गाहा, चौसर, मोतीदाम, कवित्त, भुजगी, पद्धरी, झम्पाताली और डिंगल गीतो के अट्टताळो, साणोर आदि कई छन्दो का प्रयोग हुआ है। 'परमेसर पुराण' केवल दोहो मे है। सबसे वडी रचना 'ज्ञान चरित' मे 'कवित्त' छद की प्रधानता है।

अभी पीरदान लालस जैसे और भी अनेक चारण कवियो की रचनाओ का सग्रह एव प्रकाशन करना अपेक्षित है। उनमे से श्री दुरसाजी

आढा की प्राप्त रचनाओ का भी मैने सग्रह करवाया है। इसका सम्पादन श्री बदरीप्रसाद साकरिया कर रहे हैं। आशा है वह सग्रह-ग्रन्थ भी शीघ्र ही प्रकाशित होगा। भक्त कवियों मे पीरदान लालस अब तक अप्रसिद्ध से थे। आशा है इस ग्रन्थावली के प्रकाशन से इनकी ओर विद्वानो का ध्यान आकर्षित होगा।

भारत सरकार एव राजस्थान सरकार ने इन्स्टीट्यूट को आर्थिक सहायता देकर ऐसे अनेक ग्रन्थो के प्रकाशन का सुयोग दिया इसके लिए दोनो सरकारो का भी मैं आभारी हू।

—अगरचन्द नाहटा

---

# प्रस्तावना

## (श्री पीरदान लालस की गिरा-गरिमा)



आध्यात्मिक चेतना और धार्मिक विश्वास भारत भूमि की एक प्रमुख विशेषता रही है। विश्व के अन्य भागो मे जब मानव श्वापद-जीवन व्यतीत कर रहा था तब भारतीय ऋषि की रहस्यमय और पावन वाणी गगन मे गुंजरित होकर आकाश की ऊँचाइयो को नाप रही थी। ईश्वरीय विश्वास की यह परम्परा हमारे समाज के सत्ययुग से आरम्भ होकर कभी पीन और कभी क्षीण धारा के रूप मे आधुनिक वैज्ञानिक युग तक निरन्तर दृष्टिगोचर होती है। श्री पीरदान लालस इसी प्रकाशलोक के एक आलोकित नक्षत्र हैं।

हिन्दी साहित्य के इतिहास के काल-क्रम की दृष्टि से श्री पीरदान रीतिकाल के कवि है पर विषय प्रतिपादन की दृष्टि से वे भक्तिकाल के कवियो मे स्थान पाने योग्य है। उनका प्रधान विषय है—अध्यात्म। ऐसा अनुमान होता है कि इस ओर उन्मुख करने मे उन्हे अपने भाव-गुरु* श्री ईसरदासजी की रचनाओ से प्रेरणा मिली है जिनकी भाव-भक्ति देखकर 'ईसरा सो परमेसरा' उक्ति प्रचलित होगयी। पीरदान ने अपनी रचनाओ मे कई स्थानों पर ईसरदासजी को गुरु के रूप मे स्मरण किया है —

"इसाणंद गुरु चित मा आणा, वेद व्यास ना पछै वखाणा।

—नारायण नेह पृ० १

---

* १ वरदा, वर्ष ५ अक ३ मे श्री वदरीप्रसाद साकरिया का 'महाकवि ईसरदास और उनका साहित्य' शीर्षक अभिभाषण

कवि ने अपनी रचनाओं मे ईश्वर के सगुण और निर्गुण दोनो ही रूपों का वर्णन किया है। कभी तो वह कबीर के "दसरथ सुत तिहूँ लोक बखाना, राम नाम का मरम है आना।" को दोहराता है—'जगत कहै सहि दशरथ जायौ, अविगत धारौ नाम अजायौ।' और कभी वह प्रभु के साकार रूप का गुणगान करता है। डिंगल गीतों मे वह विभिन्न अवतारों की महिमा बताता है। अवतार वाद का कारण वह भी गीता की भाँति अधर्म का नाश मानता है। जब जब धर्म की हानि और अधर्म का अभ्युत्थान होने लगता है तब तब साधुओं की रक्षा और दुष्टों का दमन करने हेतु भगवान् अवतार लेते हैं। पीरदान के शब्दों मे :—

आवै तू आप लियौ अवतार, भड़ांभड भोमि उतारण भार।

यद्यपि कवि ने अपनी रचनाओं का नामकरण करते हुए ईश्वर के निराकार रूप की ओर भी सकेत किया है यथा "अलख आराध", "अजंपा जाय" आदि। पर इसमे कोई सन्देह नही कि उसकी दृष्टि प्रधानतः सगुण पर ही रही है। सगुण का उसने विस्तार से जो वर्णन किया है उसका कारण भी है। उस काल मे सगुणोपासना की भावना बलवती थी अत. कवि की रचनाओ मे भी प्रधानता उसी की रही। कवि के काव्य का सूक्ष्म अध्ययन करने से यह स्पष्ट हो जाता है कि उसकी भक्ति दास्यभाव की है। उसने अपने लिए 'पीरदास', 'पीर', 'पीरीयै' आदि नामो का प्रयोग किया है। 'पीरदास' नाम तो बार-बार आया है—

"पीरदास करजै प्रथम, पुरुषोत्तम सूं प्रीत।"

पीरदान के काव्य की एक बहुत बड़ी विशेषता है कवि की उदार दृष्टि। उसने यथास्थान सभी देवताओ को नमस्कार किया है क्योंकि उसका विश्वास है "सर्वदेव नमस्कार. केशव प्रति गच्छति"। कभी वह मगलाचरण मे सरस्वती-वन्दना करता है, कभी गणेश की स्तुति करता है। शाक्त परिवार में जन्म होने के कारण वह दुर्गा को भी

विस्मृत नही कर सकता। 'हिंगलाज रासो' मे देवी के विभिन्न रूपों की वह ओजमयी भाषा मे आरती उतारता है। 'ज्ञान-चरित' में भगवान के विभिन्न अवतारों का उल्लेख करते हुए वह जैनियो के 'अरिहंत' और 'रिषभ' को भी नमस्कार करता है। इतना ही नहीं उसने मुसलमानो के 'अला' को तो अपने काव्य मे पचासों बार स्मरण किया है। वास्तव मे कवि के लिए तो ये सव उसके प्रभु के ही अलग-अलग नाम हैं। इसीलिए वह यम-पाश से मुक्ति के लिए 'अला' की ही आशा रखता है—

अला तुम्हारौ आसरौ, अला तुम्हारी आस।
परमेसरजी पालिजै, पीर तणा जम पास॥

—परमेसर पुराण, दूहा सख्या २०

इसी प्रकार कवि ने 'परमेसर पुराण' मे अनेक भक्तो का श्रद्धा-पूर्वक स्मरण किया है। यद्यपि ये सभी भक्त किसी एक ही सम्प्रदाय या विचारधारा के नही है पर अध्यात्म और धर्म के प्रति उन सव की श्रद्धा है। सभवत. इसी कारण पीरदान ने भी अपने भावो की सुमनांजलि उन्हे अर्पित की है। इन भक्तो मे कई ऐसे भी हैं जिनके वारे मे विद्वानो को ज्ञान नही है। कवि ने अपनी रचना मे उनके नामों को सुरक्षित रखकर हमारे सास्कृतिक और साहित्यिक जीवन की विभूतियो को लुप्त होने से वचाया है।

पीरदान के काव्य मे यद्यपि ज्ञान और योग की चर्चा है पर उसका हृदय मूलतः एक भक्त का हृदय है। इसीलिए वह उसके सगुण और साकार रूप पर ही अधिक मुग्ध है। अन्य अवतारो की तुलना मे उसने राम और कृष्ण का अधिक विस्तार से वर्णन किया है। शासकों द्वारा अपने युग के समाज पर अत्याचार होते देख तथा गौ-ब्राह्मण की दुर्दशा देख उसका भक्त हृदय अपने प्रभु से निवेदन करता है कि वह शीघ्र ही अवतार लेकर धरती का वोझ दूर करे। अपनी करुण

पुकार करते समय वह अपने भगवान् को पूर्व भक्तो की 'आण' दिलाता है ताकि धर्म की रक्षार्थ वह शीघ्र अवतरित हो जाय—

चडि बेगौ चक्र धरि, करै काई ढील करता ।
गळौ वढै गाय रौ वजै ब्राह्मण विरता ॥
अनंत जणा री आण, धणी कर खबर धरम री ।
वेद व्यास री आण, आण वारट ईसर री ॥
मेघ रिष अनै मामै घडी, घणी वाट जोवै धणी ।
तूँ हमै जेज राखै त्रिगुण, तनै आँण भगता तणी ॥

—ज्ञान चरित, कवित्त १३५

कवि का मुख्य विषय अध्यात्म होने के कारण उसकी रचनाओ मे शान्त रस की ही प्रधानता है पर वह अपने जातिगत प्रभाव से पूर्णत. मुक्त नही हो सका है। यही कारण है कि भक्ति के क्षेत्र मे भी वह ओजपूर्ण वर्णन करता है—

केई ढोल कसाळ, धरा ब्रहमड धडक्कै ।
सुरणाये सालुळै, राग सीधूओं रहक्कै ॥
वीर हाक तिण वार, देव दाणव जूटा दल ।
वाजै घाउ निहाउ, हेक हथवाह करै हल ॥
हीसुए विढै भड हसरा, कुन्त कुहाडै जुध करै ।
त्रिधारा खड्ग वाहै त्रिगुण, त्रिगुण हाथि दाणव तरै ॥

— ज्ञान चरित, पद्य १४३

अपने प्रभु की वीर झाकी उतारते हुए कवि ने वीररस के सहायक वीभत्स आदि का भी वर्णन किया है—

असुर अमर आहुडै, असख भड़ गुडै भिडै अत ।
रुण्ड मुण्ड रडवडै, विमळ नदीआ वहिसै रत ॥
कध संध कडिडिसै, हाड मुडिसै हेकारा ।
आविटिसै असराँण धमक ले सै धीकारा ॥

कवन्ध-युद्ध वर्णन डिंगल काव्य की विशेषता है। कवि पीरदान ने भी उसका वर्णन किया है। सत्य तो यह है कि डिंगल के चारणी काव्य मे वीररस का जो अनुपम चित्रण है वह पीरदान की कविता मे भी अपनी समस्त विशेषताओ को लिए हुए है। भगवान् के शील, शक्ति और सौन्दर्य वाले रूप मे से कवि प्रधानत उसके शौर्य का गायक है। वह तो अपने प्रभु को ससार के कर्मक्षेत्र मे सघर्ष-रत दिखाकर उसकी वीरता की पूजा करता है। तत्कालीन वातावरण मे जब कि मुस्लिम शासको के अत्याचार अति की सीमा पार कर रहे थे, उस समय तेज पुंज और शक्ति का अन्यतम रूप भगवान् ही भक्तो को विश्वास दिला सकता था। कवि ने मनोवैज्ञानिक दृष्टि से जन-जीवन के मानस का स्पर्श करते हुए उनकी सुप्त चेतना को जागृत किया है तथा अपनी वीर वाणी से हमारी जडता दूर करने का प्रयत्न किया है।

पीरदान का भाव-पक्ष जितना प्रौढ है, उनका कला-पक्ष भी उतना ही श्रेष्ठ है। उसने उपमा, उत्प्रेक्षा आदि अलंकारो के अतिरिक्त अनुप्रास का काफी प्रयोग किया है। अनुप्रास की छटा तो स्थान-स्थान पर दर्शनीय है—

मोख खमो खम कंद, निगुण निरपख नरेसुर।
निरालंव निरलेप, अभ्रम अछेप सुरेसुर॥

छन्दों मे उसने दूहा, चौपाई, कवित्त, पद्धरी आदि का ही अधिक प्रयोग किया है। साथ ही डिंगल गीतो की भी रचना की है। चाहे पीरदान ने किसी काव्य-गुरु से शिक्षा ग्रहण की हो या न की हो, पर इसमे कोई सन्देह नही कि उसका काव्यशास्त्र का ज्ञान काफी है। भाषा पर उसका सहज अधिकार है और वह कवि के भावो को उसके इगित अनुसार ही व्यक्त करती है।

आज के मानव मे पीरदान जैसी आस्था और विश्वास नही। विज्ञान ने उसके समक्ष जिन नई मान्यताओ को प्रस्तुत किया है उनको वह पूर्ण रूपेण ग्रहण नही कर सका है। इस प्रकार आज का

मानव एक ओर जीवन के पुराने मूल्यो से दूर होकर अपनी अध्यात्म भावना खो चुका है, दूसरी ओर जीवन के नये मूल्यो को पूर्णतया ग्रहण करने मे वह अपने को असमर्थ पाता है। इसी का परिणाम है कि उसके जीवन मे न सुख है और न शान्ति। आज जो चारों ओर ईर्ष्या-द्वेष, मार-काट, हिसा और घृणा दिखायी पड रही है उसका कारण मनुष्य का मनुष्य के प्रति अविश्वास और वैर-भाव ही है। पीरदान का काव्य यद्यपि सवा दो सौ वर्ष पहले लिखा गया था पर वह आज भी हमे अपने आध्यात्मिक प्रकाश से मार्ग दिखा रहा है। वह ज्योतिस्तम्भ की भाँति हमे बताता है कि सामने चट्टान है, विनाश है, मृत्यु है। यदि हम वास्तविक सुख-शान्ति चाहते हैं तो हमे सारे ऊपरी और मिथ्या भेदभाव भुलाकर जीवन मे सामजस्य स्थापित करना होगा। कवि का यह सन्देश आज भी नया है और उस दिन भी नया ही रहेगा जब मानव दूसरे ग्रहो मे पहुँच जायेगा।

चन्द्रदान चारण
एम० ए०, साहित्य-रत्न
प्रिंसिपल,
भारतीय विद्या-मन्दिर, बीकानेर

---

# अनुक्रमणिका

# पीरदान लालस ग्रन्थावली

॥ श्रीरांमजी सत छै जी ॥

## ॥ अथ गुण नाराइण नेह लिख्यते ॥

॥ गाहा चौसर ॥

ब्रह्माणी ब्रह्म माहि विगति, सही एक तूं तीन सकति।
किह्कि करै केसव कीरति, सु प्रसन हुइ माता सरसति।
सरसति आखर समपीजै, देवी वयण अमोलक दीजै।
किहि मति सारै कीरति कीजै, राधा वर इहड़ी विधि रीजै।

॥ चौपाई ॥

इसाणंद गुरु चित मां आणा, वेद व्यास नां पछै वखांणा।
समरा प्रथिमि प्रथिमी सारद नां, निमिस्कार ब्रह्मा नारद नां।
लील विलास सुरां मा लाइकि निमो पुलदर देव विनाइकि।
संकर नां पिणि करां सलामा, गोविंद रा आदेस गुलामां।
पीरदास पढि रे पाराईणि, निमो निमो निरगुण नाराइणं।
नाराइण नरहर बहुनांमी, सतगुरु सांमि सकळ री सांमी।
भगत वछळ भगवत भुजाळौ, देवां सिर हर दीनदयाळौ।
माहव मुकुंद मुरारि महमहण, तेजवत राजा दशरथ तण।
कान्हड़ किसन नाथणौ काळी वड़ौ धणी वीठुल वनमाळी।
वडौ धिणी नां रखै विसारै, आप तणौ जे प्रांण उधारै।
प्रेम भगति रौ आखर पीजै, करुणाकर सों नेह करीजै।
करुणाकर करुणाकर कहता, प्राण तिके वैकुण्ठ मे पहुँता।
मधुसूदन नूं जुदा म मेले, ठाकुर नां मत अळगो ठेले।
पूज पूज परमेसर प्राणी, वेद कहै अे अमृत वांणी।
वेद किसन नूं घणौ वखाणै, जनजीवन री महिमा जाणै।

वैकुंठ सूं सखरा लिखमीवर, पाव प्रवीत घणी परमेसर।
पगा सरिस सनकादिक पूजै, धरणीधर सू पातक धूजै॥
धरणीधर नूं जिके ध्यावइ, सरग तणै विचि तिके समायइं।
उर ऊपर लिखमी पग आंणै, पारब्रह्म रा चरण पछाणै।
राकस रोळ नमो रावण रा, ब्रह्मा पग वादै बामण रा॥
अहिल्या रै ऊपर पग आयौ, पगा तणौ रस गगा पायौ।
नारद ही देखै पग नमियो, गेम घणां भगता री गमियो।
प्राणै माणै पाव महेसर, पगा तणी दे सेव प्रमेसर।
अविगत नाथ पूरिजै आसा, त्रिविधि तणा म दिखाळ तमासा।
लिखमीवर इहडा व्रिद लीधा, के पहिळाद पुलिदर कीधा।
कितराइ सत वैकुण्ठ कहिया, राघव कहि कहि सरणै रहिया॥
अइयौ मौज जकानु आपै, साधा नै कविलास समापै।
अनत भगत तू सा उधरिया, तुझ तणै ऊपरि सांतरिया।
भूधर तू भाइयौ भगतां री, तूं दातार नही डिगता री।
व्रिज रै देस वजाड़ी वासी, वड़े भगत कजि वावि विधासी।
साचा तू नै साध सुहावै, तूं इ बरीक उधारण आवै।
तूं ब्रह्मा री वाप वडाळौ, वडौ तमासौं वसदे वाळौ।
तूं कलिपत करै कितराई, तू जलनिधि रै अक जमाई।
तूं करतार अकिरता कहीजै, लखण तुहारा किम करि लहिजै।
जगत कहै सहि दशरथ जायौ, अविगत थारौ नाम अजायौ।
जगपति तू सिगळा री जामी, भगत वछळ सहजा ना भांमी॥
भगति समापि समापि भलेरी, जाड़ अविद्या घात जलेरी।
भगति नही तोड मन मां भीजौ, राघव पीर तणै सिर रीजौ।
माधव कठण तुहारौ मिलणौ, भूधर सा किम आवै भिळणौ।
श्रीकम हूँ अभ्यागत तोतौ, गिरधर लाल म घाते गोतौ।
झुरण दिऊ मां झालौ झालो, केसवराइ हुवो हूँ कालौ।
केसव कीरति कहडी कीजै, दान हुवै सौ दीजै दीजै।

॥ दूहा ॥

दान वभीषण नू दीयौ, प्रभु तुलछी रो पान।
तोनै ओळखियो त्रिगुण, ओ थारो उनमान ॥ १ ॥
भजि भजि तोनै भेटियौ, अरथ वात रो अेह।
प्रथळ करै रे प्राणिया, नारायण सूं नेह ॥ २ ॥
हेत घणौं सूं पूज हरि, नारायण न विसारि।
आठ पोहर अति आतमा, चत्रभुज नै चीतारि ॥ ३ ॥
आफे तरिसै आतमो, गाइयै हरि रा गीत।
पीरदास करजै प्रथम, पुरुषोत्तम सू प्रीत ॥ ४ ॥
ध्यायौ तोनै ध्यान धरि, आराह्यौ जग ईस।
त्यां पायो वैकुण्ठ पुर, से जीता जगदीस ॥ ५ ॥
आप सरीखा औळगू, तैं कीधा करतार।
तू समरथ वसदेव तण, निमष न लागी वार ॥ ६ ॥
गोपी कहै माहीजे गमो, ग्वाळै कहै उ ग्वाळ।
भगते कहियौ औ भलो, कस कहै औ काळ ॥ ७ ॥
वैकुण्ठ रो वासी ब्रह्म, जीवा रो पति जीव।
त्रिगुण नाथ सरिखौ तरह, दशरथ तणौ दईव ॥ ८ ॥
कहि कै नैहो को करा, राम कमळ री रारि।
करै पुकारा पीर कवि, ओ वाराह उधारि ॥ ९ ॥
फरसराम तू फावियौ, सखरो कियौ सग्राम।
हंस राम अवतार हरि, तूं वामण विसराम ॥ १० ॥
कूरम मछ रिखव कपिल, खाधी अमृत खाड।
भगतवछळ तैं भांजिया, हरणाकुस रा हाड ॥ ११ ॥
नाराइण हैग्रीव नां, पढे अहो निस पीर।
धानतर दत पिथ धणी, वडो किसन रो वीर ॥ १२ ॥
प्रतिमा मे पैठो प्रभु, अईयो बुध अलाह।
निकळक कद देखा निजर, पतिसाहां पतिसाह ॥ १३ ॥

तूं अलेप अछेप अज, नाग कहै निरकार ।
नरे सुरे पायौ नही, पारब्रह्म रौ पार ॥ १४ ॥
तूं नान्हो मोटौ त्रिगुण, तूं अति वुरौ अनूप ।
तू सरगुण निरगुण सही, अइयौ रूप अरूप ॥ १५ ॥
सगळाइं भगता सिरै, परमेसर रै प्रम्म ।
निगम करै आदेस नित, अइयौ देव अगम्म ॥ १६ ॥

॥ छन्द मोती दाम ॥

अइयो परमेसर देव अगम, भलै तैं कीधौ जाड भरम ।
कीया सहि थोक निमो करतार, परमेसर तुझ तणौ कोइंपार ।
अइयौ गरढैरा ग्यांन अनत, हुआ अति दीह भले अरिहंत ।
भले भगवंत भले भगवांन, पुरातम पूरण नाथ प्रधांन ।
प्रमेसर तुझ वखाणा पेट, जायौ तैं वाळ भलौ सुर जेठ ।
नमो महाराज तुहारी निंद्र, उपाया भूत. उपाया इन्द्र ।
कीयौ चितमन अने वुध च्यार, उपायौ एक वळै अहकार ।
दीना रा नाथ कियौ धंध दीध, कीया तत पांच महा तत कीध ।
सवद्दति गध कीयौ, सपरस, दसोदस देव इन्द्री दस दस ।
वभेसर वाप तुहारा वध, कहै कुण जीव तुरंगम कध ।
जीवांरा नाथ अमोलक जीव, दरसण दीजे देव दईव ।
वड़ौ ठग धूत अहो रुघवीर, सही तू ऐकलमल सधीर ।
अइयौ गुरडेस तणा असवार, महा मधु कीटक रामण मार ।
सदा रा दास व्रजां रा सत, अगासुर फाड़ वगासुर अन्त ।
ग्वाला विच ऊभौ ऊभौ गाज, सही संगठासुर वैठौ साझि ।
तृणावत त्रोड़ि वंछासुर वाहि, अहो अविगत तुहारी आहि ।
गिलै लख दंत गयासुर गोड़, छोड़ावण सत भलौ रिणछोड़ ।
जयौ जगनाथ तुहारौ जोर, किसौ नख ऊपर भार किसोर ।
वड़ा भड़ माधा राधा वंद, नमे पगि लागौ इ द नरिंद ।
वडौ कोई ख्याल हुवौ नंद वास, प्रमेसर आयौ साचा पास ।

लहै कुण लील निमो वर लाछ, छौगाळौ कांनड़ ढोळण छाछ।
दमोदर हूँत सुरै सहि दैत, नाराइण नंद तणौ नखतेत।
भले महियार जसौदा भाग, निमो नंद नदण नाथण नाग।
किया तै काम भले कलियाण, दीया तै ध्रम लीया तै दाण।
अइयो अभियागत आतम अस, कमाइण मांगण आयौ कंस।
रमै मथुरा विच केसवराय, भले कुब्ज्या सां माधव भाय।
भले यौ कासू जादव भांण, अइयो उग्रसेन तुहारी आंण।
उधारण त्रिघ अरिजण आस, पुरावण गोविंद टाळण प्रास।
समापण वांभण नां रिध सिध, दमोदर दांन वड़ौ तै दीघ।
दहावण नंद जसोदा दाहि, मिळै कुरखेत तिणी घर मांहि।
करावै राम जुगे जुग क्रीत, साघा रा पूत करै सर जीत।
साघा रौ वाल्हौ लागे साथ, प्रभु रै प्रीतम पाडव पाथ।
पंचाळी तुझ सरीखो प्राण, आँधै रा आँधा पूत अजाण।
आवै तू आप लियौ अवतार, भडांभड़ भोमि उतारण भार।
सोहै तू डाहुल दैत सिघार, निमो नरकासुर खोसण नारि।
छीयावर पौढण पाडळ छाँह, वाणासुर दैत विघासण वाह।
अईयो राजीव सरीखा अख, उधारण मारण देत असख।
दामोदर तुझ निमो व्रिज देस, प्रवाड़ा तुझ निमो परमेस।
निरजण नाथ जिसौ निरकार, इसौ बुध सांमि तिसौ अवतार।
देखा कह हाथ विहूँणौ डील, खपावण खाफर रौ खोड़ील।
इयै इळ वीचि कलकी आउ, दईतां हूँत परी करि दाउ।
प्रभु करि ऊँची नीची पाति, भुजाडी भोमि पछाडी भ्राति।
निवाजौ साघ असाधा नास, आवौ चन्द्रमा री पूरण आस।
आवौ असि सेत तणा असवार, निमो निकळकी साह निजार।
दमोदर देव किलग दुकाल, करौ हक न्याउ किसन क्रपाल।
हरि हैग्रीव हरे हरि हंस, वखाणै जादव जादव वस।
वड़ौ ध्रम ऐह भुजेतौ वाह, वखाणै वामण नै वाराह।

वखाणै जाणै एक विसन, कहे मति[1] कूरम मच्छ किसन।
कहै दत देव कपिल कल्यांण, तवै दसरथ तणै तुडिताण।
पढे नरसिंघ दिसो करि प्रेम, जोए रे जीव हुये सुख जेम।
निमो नरसिंघ तुहारौ नाम, कियौ पहिळाद तणौ सिध काम।
कियौ तै राघव रूप करूर, चत्रभुज दैत हुवौ चकचूर।
दईव निमो पिथ रिखवदेव, समापि समापि तुहारी सेव।
देवा रा देव अनूप दरस, फरसीय झालणहार फरस।
निमो दसरथ तणा रुघनाथ, सिरजण हार धणी ससमाथ।
निमो रुघनन्दण राम नरेस, सत्रघण साच लखमण सेस।
भिळै तू एक इनेक भरथ, कोसल्या मात निमो हरि कथ।
निमो नित नित अजोध्या नेस, प्रभु ओ वार भलो परमेस।
उवारण रिख तणौ जिग एक, इसा तै कीघा काम अनेक।
माता मारीच्छ तणी तैं मारि, आयो इहिला ना आज उधार।
वळाक्रम तुझ निमो अव वाप, चत्रभुज आप चढावै चाप।
विणै परमेस तणौ वीमाह, अजोध्या माहि हवौ उछाह।
हुवौ वनवासी राम हठाळ, दळेवा दैता दीनदयाळ।
देसै प्रभ सुपनखा नां दुख, समापण इद सरीखा सुख।
जोए खर दूखर रौ घर जाय, जाणै गति प्रामी आज जटाय।
जयो रिख राव सुधारण ज्याग, भले सवरी री भाग सुभाग।
इयै पिंड माहि नही अपराध, सही सुगरीव वडौ कोइ साध।
नमो हणमत तणौ कहि नाम, वडो भड सत तणौ विसराम।
प्रभु दधि ऊपरि वाधण पाज, आयौ लक ऊपरि राघव आज।
आयौ असुरां री भांजण आस, प्रमेसर छोड़ि ग्रहा रौ प्रास।
प्रभु री सत लीये लंक पाट, दियौ दहकध तणौ सिर दाट।
विधासइ रेसइ राकस वंस, कीयौ दहकध कीयो तै कस।
घडै सुरलोक तणौ सहि घाट, वडौ कोइ डील नमौ वैराट।
वड़ो कोई ख्याल नमौ व्रजराज, गयौ सुणि साद नमो गजराज।

---

[1] नित

अलेख सलाम सलाम अलेख, सतगुर सेज बलिभद्र सेख ।
देवापति सांमळ देव दुगम, अईयो अनरज सकज अगम ।
अहो पदवन वुवा अवतार, वडा पतिसाह हुओ असवार ।
वडो तू नान्हो एकोजि ब्रह्म, पढां जस कासूं कासूं भ्रम ।
रीझावां तुझ किसी विधि रांम, पूजीजै कीजै केम प्रणांम ।
अणकळ सबळ देव अभग, जीपै कुण माधव तोसां जग ।
बराबरि तूझ करै कुण बाप, अविगत नाथ वडेरा आप ।
वडो सहि थोका हुंति विसंन, प्रमेसर मूझ समापो पुन ।
प्रमेसर पार अपार अपार, नारायण नेह निमो निरकार ।
नाराइण नेह निरगुण नाथ, सरगुण सामि धिणी ससमाथ ।
अइयो अणभंग असगीय अज, कीळा नह लीला लज अलज ।
अइयो अवरन वरन अलाह, प्रभु पतिसाह सिरै पतिसाह ।
वडेरा हुंति वडेरो ब्रम, पोढेरा हुंति पोढेरो भ्रम ।
जूनो तूं जूनो देव जुरारि, महा गरढेरो ग्यान मुरारि ।
देवां नै दईतां रो दीवांण, प्रभु तूं आप तू छो प्रांण ।
क्रमा रो क्रम ध्रमां रो ध्रम, जीवा रो जीव जमां रो जम ।
सवां रो बाप सिधां रो सिध, वडो तू नान्हो बाळक वृद्ध ।
तंतां रो तंत तना रो तन, वेदा रो वेद वनां रो वंन ।
कामां रो काम काळां रो काळ, वंभा रो बाप निमो विरदाळ ।
रुद्रां रो रुद्र हणमत राम, नाराइण तुझ तणो नह नाम ।
नारायण तूझ निमो निरकार, इसो तू आतम प्राण अधार ।
नाराइण तूझ लिवारै नाम, गदाधर तो बह बैकुंठ धाम ।
नाराइण नारी नरां सुर नाथ, हिमै अति वाल्हा थारा हाथ ।
नाराइण आपो ओण निवास, अम्हारै तूझ तणी छै आस ।
नाराइण नाग नरा सुरनाथ, हिमै अति वाल्हा थारा हाथ ।
नाराइण तूझ दरगहि नाखि, अम्हांनां वाल्ही थारी आख ।
नाराइण नाम नाराइण नेह, नाराइण दास नाराइण देह ।
नाराइण निध नाराइण नूर, नाराइण हंस नाराइण हूर ।

नाराइण साच नारायण सील, नारायण देव नाराइण डील ।
नाराइण जिग नारायण जाग, नाराइण अगतिम रूप अताग ।
नाराइण धूप नारायण ध्यान, नाराइण गाळि नाराइण ग्यांन ।
नाराइण वाघ नाराइण वाह, नारायण वांमण नै वाराह ।
परा करि आडा खोलि कपाट, नाराइण तू सै देव निराट ।
हरे हरि राम उपावण हार, तूं सै दसरथ तणा करतार ।
प्रमेसर टाळि परा जम-पास दमोदर पीर तुहारौ दास ।
रीझै किहडी विधि जादव राउ दमोदर मूझ वताड़ौ दाउ ।
प्रमेसर मुझ समापौ प्रेम, गावां गुण तूझ गमाडां गेम ।
भगति समापि हिमैं वड भूप, सांई हूं देखां तुझ सरूप ।

॥ कवित्त ॥

सांई तुझ सुविहाण, वडौ दीवाण विगतौ ।
तूं सबलौ सुरतांण, कांम सहि तूं हीज करतौ ।
कै नह करतौ किसन, किसन दीपा निन कहियौ ।
कहियौ कासूं कहौ, रांम एक तू हीज रहिऔ ।
भगवत भिणे भगवत भिणी, त्रीकम-त्रीकम प्राण तवि ।
नाराइण किहिक तूं सां नरिंद, करै पुकारा पीर कवि ।

इति श्रीनाराइणनेह सपूर्ण लिखत ॥

संवत् १७६२ रा कार्तिक वदी १ दिने रविवारे विद्वान देवचन्द्र लिखतं श्री कोढणा मध्ये घर्षिता ॥ श्री ॥

( राजस्थान रिसर्च सोसाइटी, गुटका न० २० )

# परमेसरपुराण

॥ अथ दूहा, आराध रा ॥

प्रथम विनायक पूजियै, प्रघळ हुयै कोई पन।
रिधि सिधि समपै राजियौ, गुणपति देव गहन ॥ १ ॥
काइमि काइमि केसवा, राम तुम्हारौ राज।
हूं थारौ बारट हुग्रौ, सधर धणी सुभराज ॥ २ ॥
ढील मती करिजो धणी, वेगा सांवळियाह।
बारट बाहुड़ियो वहत, साहुलि सांभळियाह ॥ ३ ॥
ग्रै घोड़ा ग्रै आदमी, कहौ नी आया काह।
कोइ मोटौ पारभ कियौ, आरभ निमो अलाह ॥ ४ ॥
तूं तीकम रहमांण रब, तूं काइम करतार।
तूं करीम वसदेव तण, आप लियौ अवतार ॥ ५ ॥
घण दाता जीवै धणी, वैकठ तणा वरीस।
पीरदान बारट पुणै, आलम नां आसीस ॥ ६ ॥
कद साभळसौ काइमा[1], पीपल गाइ पुकार।
हंस राजा कद हींससै, कद मिळिसै करतार ॥ ७ ॥
कळस थपावै कोड करि, निरखि चलावै नाउ।
समद तरौ जै साधुग्रां, समरौ आलम साह ॥ ८ ॥
बीज तणै दिन बोलिया, वचन धरम[2] रा वाह।
साचव हरि जो साधुग्रां, आया आलम साह ॥ ९ ॥
उणि दिसड़ी सू आविसै, वाह पछिम री वाट।
जे चाहै जगदीस ना, पूजि पछिम रौ पाट ॥ १० ॥

---

१ केसवा। २ अमोलिक।

घोडिलैइ चढै घणीरिडै, माडी जुध मीराह ।
खेत उजेणी मां खसी, पछिम रा पीराह ॥ ११ ॥

धरणीधर मोटो धिणी, मोटा सा मोटीह ।
तू नान्हा सा नान्हडो, दे दईता दोटोह ॥ १२ ॥

कूड़ा ना कूटाड़िसै, हुइसै हेककार ।
भोमि किलंगरी भेळिसै, आलम रा असवार ॥ १३ ॥

नारद मा कीधी निपट, हरीचद मांही हेल ।
पीर कहै परमेसरा, खरो तुम्हारो खेल ॥ १४ ॥

तिलोई न जांणै ताहरा, ब्रह्मा जिसा विमेख ।
काइम तू सबखो करै, अवखौ मारग एक ॥ १५ ॥

साई तू सिरदारडो, सखरो थारो साथ ।
तूं देवां रो दीवलो, नव नाथा रो नाथ ॥ १६ ॥
खबर करे नै खोजिये, दीसै एक दईव ।
किम करि सिरिजै केसवा, जग पुड इतरा जीव ॥ १७ ॥

परमेसर थारी पहुँच, निमो निमो निरवांण ।
सिहि जीवा नां साहिबा, रिजिक दीयै रहमांण ॥ १८ ॥
अला अला आवै अला, भला भला सिगि भूप ।
परमेसर वाधौ पला, एकलमला अनूप ॥ १९ ॥

अला तुम्हारो आसरो, अला तुहारी आस ।
परमेसरजी पालिजे, पीर तणा जम पास ॥२०॥
हिमै किहिकं सुप्रसन हुए, निकलक साह निजार ।
सामी राजा साभळे, पीरीयै तणी पुकार ॥ २१ ॥

हसा राखि हजूर मा, सखरी वास सुवास ।
सोरभ आवै सामिरी, दाखै वारट दास ॥ २२ ॥
हसा राखि हजूर मा, हसा राखि हजूर ।
चौक घणीरा चक्रधर, प्रिथमी ऊपरि पूर ॥ २३ ॥

घरा तेजालू घोडलौ, तुरी करै वह तांन।
हीरै जडित पिलारणियौ, दे वारट नां दान॥ २४॥
काइमि तू सां पीर कवि, अरज करै छे आज।
किहिकि अमोलक केसवा, मौज दियौ महाराज॥ २५॥
चौरी वैठे चक्रधर, वळि सुहिद्रा रौ वीर।
वावै ना सवळा विरिद, पुणै कवेसर पीर॥ २६॥
वड़ हथ तै दीन्हौ वचन, मनड़ौ वारि[1] महेस।
माता दाखै मेघडी, वलिरिण करौ दरवेस[2]॥ २७॥
किसौ भरोसौ काइमा, आवी वीज अनेक।
तूं के जाणै त्रीकमा, हूं जाणा छां हेक॥ २८॥
मरणै कुंआरी मेघडी, भलौ भलौ भरतार।
माहरौ दुख सुख माहवा, हीअडौ जाणण हार॥ २९॥
कद करिसौ दुनीआन मां, खू दालमजी खैर।
चुड़लौ कद पहिराड़सौ, वकै कुआरी वैर॥ ३०॥
राणी सीता रुखमणी, गोपी चोखै ग्यान।
निविली नां दीजै निही, मेघड़ की ना मान॥३१॥
कीजै दीजै काइमा, वांझणिया नां पूत।
पीपळियां रै फूलड़ा, हाथिणीयां रै दूध॥३२॥
गाइयां री तु गोविंदा, माहरोइ दाळिद मारि।
औ चन्द्रमा ऊभौ चवै, इणिरौ कलंक उतारि॥३३॥
आखिड़िया पूछाडिसै, पिंडता निहि पिछाण।
साहिब चढिसै सेतलै, हुइसै निगुरा हाणि॥३४॥
नीलांणी धरती निपट, ऊगा रूंख अनेक।
काइम तै भेळा किया, हिन्दू मुसिला हेक॥३५॥
आवौ नी आलम उरा, अलख करै एकाति।
फेसि दीयौ कालीग फल, भाजि दीयो नी आति॥३६॥

---

१ ठारि। २ धरवेस।

काइम करो कटकड़ी, आणी जोध अडूर।
वरतावीजे वीठला, निव्रळां माँही नूर ॥३७॥
कोड़े बारह काइमा, सात करोड़ साध।
निपट भलेरा पाँच नव, यौ घटियौ[1] अपराध ॥३८॥
मुकुन्द वधायौ मोतीये, साहिव कसंन सरीख।
औ आलमसा आईयौ, औ लायौ लाखीक ॥३९॥
सतरि हजार हुसेनिया, पांडव सरिखा पाथ।
मूसा ईसा मुहमदा, सतगुरुजी रौ साथ ॥४०॥
साहिवजी थे साहजी, आलमजी आदेस।
काइमजी कल्याणजी, पूरणजी परमेस ॥४१॥
सतगुरु साह निझारजी, राघवजी रहमाण।
त्रीकमजी चड़िजो तुरत, साहिवजी सुभिआंण ॥४२॥
जीवा रौ पति जीमिसै[2], करिजौ वेग कंसार।
मेघ तणौ घर माल्हिसै, निरखौ साह निजार ॥४३॥
नाराइण तूनां निमो, असि अईऔ असवार।
भ्रांति खलक री भाजिसै, अलख तणौ अवतार ॥४४॥
बावौ तरगस बाँधिसै, धुणिसै खड़ग त्रिधार।
खेत उजेणी खेलिसै, करिसै जै जैकार ॥४५॥
चौसठि जोगिणि चाखिसै[3], असरा मांस अपार।
आलमसाह उतारिसै, भोमि तणौ सहि भार ॥४६॥
वडा वडा संख वाजिया[4], घणा कटक घमसांण।
कालिंगो नें केसवो, जूटा जोध जुआण ॥४७॥
आलम सहि उधेडिसै, पाप तुहारी पेढ।
आज मडाणी आकरी, विसन किलग रै वेढ ॥४८॥
खालिकि ऊभौ खेत मां, सवळा दईत संघार।
सतगुरु कीधौ साथरौ, मोटा दाणव मार ॥४९॥

---

१ मिटियौ। २ आविसै। ३ चेतिसै। ४ वाजिसै।

तातै अति लोही तणां, वहिसै वाहिळिया ।
तिमि काळीगा ओड़िया, जिमि दळिया[1] डाहुळिया ॥५०॥
देव कहै सिगळा दियौ, ईसाणद आसीस ।
किलग न जीतौ कापिरिस, जुध जीतौ जगदीस ॥५१॥
जख कीदर पीतर जणै, इमिया आखि अलाह ।
ब्रह्मा सकर वखाणियौ, पछिम तणौ पतिसाह ॥५२॥
गावतरी जमणा गंगा, सावतरी नै सीत ।
पारवती पदमावती, गाय अलख रा गीत ॥५३॥
कान फाड़ नै कापडी, सहि साधां रौ साथ ।
पिडत वखाणै पीरना, नाग वखाणै नाथ ॥५४॥
चारण सहि कीरति चवै, अमर करै आदेस ।
ग्यान करीमौ हुइ गियौ, विसिनि कियौ कोइ वेस ॥५५॥
संमरा मंडप सभावियौ, न्याउ करण निरधार ।
जाजम जांबूदीप मां, बावै री दरबार ॥५६॥
बारट ईसर बोलिया, निकळक साहिब नाम ।
किलग दईत ना कूटतां, कीधौ सखरौ काम ॥५७॥
हरि मिळिया वह हेत सा, सतगुरु नामै सीस ।
उरा पधारौ एथीयै, आवै बारट ईस ॥५८॥
ब्रह्मा सिव मिळिया वळै, जोइ हसिया जगदीस ।
मुकदि वधाया मोतियां, आया बारट ईस ॥५९॥
वालिमीकि कीधो वळै, व्यास कियौ जस वास ।
भव भव री म्हारौ भगत, देखौ ईसरदास ॥६०॥
सूरिजि चन्द्रमा सारिखा, वैठा छै विरदाळ ।
खेतपाळ हणमत खरा, कोटवाळ किरणाळ ॥६१॥
सहस अठ्यासी रिखेसर, अणवर ब्रह्मा ईस ।
मिळिया मेळै सामिरै, सुर कोड़ै ओतीस ॥ ६२ ॥

---

१ जीता ।

अनत पीर फकीर अति, अनत भगत अणपार ।
वळिराजा पाडव बहत, हरीचद सतरि हजार ॥ ६३ ॥
सेस गुणेस पताळ सहि, सात सरग रै साथ ।
नारद नै नव नाथ ना, नूर उछाळो नाथ ॥ ६४ ॥

प्रभ मेघां रै परणिया, रिमा तिणे सिरि रीस ।
वारट ईसर वोलिया, जमौ करौ जगदीस ॥ ६५ ॥
वहनांमी तद वोलिया, हणमत किया हुकम ।
उरै तेडावै एथीयँ, घेना सत्त धरम ॥ ६६ ॥

हरिचन्द्र ना दीन्हा हुक्म, साचा तेड़ौ साध ।
माडौ चीण-मचीण मां, अलख तणौ आराध ॥ ६७ ॥
आवै कोडि अपछरा, पीडित साघख पख ।
पारवती सरिखै प्रघळ, आवै सतै 'असख ॥ ६८ ॥

असख वाव रिषि भाप रिषि, घोम रिषाँ वनधन ।
मेघ रिषां रै माडहै, विणियो वीद विसन ॥ ६९ ॥
साधा ऊपरि साहिवा, रीजौ राघवड़ा ।
रँवत चढ नै रामड़ा, आवै आलमड़ा ॥ ७० ॥

काने कू डळ काडमा, विणियो ऊजळ वेस ।
मिळियौ साचा मुनिवरां, निकळंक नाथ नरेस ॥ ७१ ॥
साध गरीव सुधारिसै, रिमां तणौ रिमि राह ।
पिडतां पाट पधारिसै, पछिम तणौ पतिसाह ॥ ७२ ॥

हिदुआणी नै तुरकणी, विन्हइ तुहारै वैर ।
ऊभ वळै आवै अधिकि, वडौ इआरै वैर ॥ ७३ ॥
हिदुआणी हालै हुक्म, ताहरै तुरकांणी ।
किसी सोहागिणी केसवा, रूघनंदन राणी ॥ ७४ ॥

सेव करै वेवइ खसा, राडा आघै राण ।
घट घट मां वैठो घणो, दीसै नी दइवाण ॥ ७५ ॥

खमें (८७, ७७)—भिडे, युद्ध किया, भिडेगा, युद्ध करेगा ।

खसौ (१०, ८४)—युद्ध कीजिए, भिडिये ।

खाँचि (७९)—खाच कर, आकर्षण करके ।

खाणि (४७)—प्रकार, तरह, खानि ।

खाग (८७, ९१)—तलवार ।

खाटियौ (८२, ८३)—प्राप्त किया, उपार्जन किया ।

खाटी (५७)—प्राप्त की ।

खाटै (७५)—प्राप्त करता है, प्राप्त करना ।

खाड (२, ८७)—खड्डा, गड्डा ।

खाण (३९)—खानि, जीवयोनि ।

खाणि (४०, ४८)—खानि, प्रकार ।

खाणै (५०)—खानि, प्रकार ।

खाया (९७)—खा गये ।

खावी (३)—खाई

खापर (६३)—दुष्ट ।

खाफर (५, ३०, १००)—असुर, राक्षस, असुर का नाम, दुष्ट ।

खारी (१००)—कडुआ, कटु ।

खासा (९१)—बढिया, सुडौल ।

खासौ (१६)—खास, विशेष, मुख्य, प्रधान ।

खिड़ि खिड़ि (२३)—देश-देश, खंड-खंड

खिणियौ (५३)—नोच दिया, उखेड़ दिया ।

खिणै (२८)—पटकना, डालना ।

खिमावत (४१)—क्षमावान

खिमिया (१९, २३)—क्षमा

खिम्या (४७)—क्षमा

खिवि (९३)—कोप करता है, कोप करके ।

खिसै (७९)—भिडे, टक्कर ली, युद्ध किया ।

खीच (९५)—व्यंजन विशेष जो प्राय बाजरा को ऊखल मे कूट कर बनाया जाता है ।

खीज (४१, ७२)—कोप

खीजतो (७१)—कोप करना ।

खुदाइ (२३)—खुदा, ईश्वर ।

खुरासाण (६४)—यवन

खूदामलजी (११)—ईश्वर, वह प्रचड योद्धा बादशाह जो बहुत से प्राणियो के कष्ट अपने ऊपर सहन करता है ।

खूटविहो (९०)—समाप्त करोगे, समाप्त कर देंगे ।

खूटा (१९)—समाप्त हो गये, मर गये ।

खूब (९५)=बहुत, बढिया ।

खेचर (५७)—आकाशगामी ।

खेचरा (८५)—आकाशगामी ।

खेत (१०,३२)—युद्धस्थल, रणक्षेत्र ।

खेतपाळ (१२)—क्षेत्रपाल ।

खेतपाळां (८५)—क्षेत्रपाल नामक देवो ।

खेतल (६१)—क्षेत्रपाल देव ।
खेघ (१४, ६०)—द्वेष, डाह ।
खेधौ (५५)—द्वेष, डाह ।
खेरिया (६२)—मार डाले ।
खेळा (६१)—साथी, मित्र ।
खेलियो (६३)—खेला, क्रीडा की ।
खेलौ (३२)—खेलो, युद्ध करो ।
खेंग (८६)—घोडा
खैर (११)—कुशल क्षेत्र
खोटी (१००)—खराव, बुरी ।
खोडील (५)—बुरी आदतें, गर्व ।
खोसरण (५)—छीनने को, छीनने वाली

ग

गग (४४)—गंगा नदी ।
गगा (२)—गंगा
गंगेव (४४)—गांगेय, भीष्म पितामह ।
गजरण (४५)—नाश करने वाला ।
गजराज (६)—बडा हाथी ।
गजरौ (७८) - भक्तराज, गजराज का
गटक (२०)—घूंट
गडा (३८)—गाढा
गरणा (७६)—समझे
गति (६५, २१, ३५, ४२)—हाल, लीला, गतिका, मोक्ष ।
गत्ती (६१)—गति, मोक्ष ।
गदा (१७)—शस्त्र विशेष ।
गदापति (४३)—गदा नामक शस्त्र को धारण करने वाला, विष्णु
गनाडति (१०१)—समधी
गम (३६, ३६)—पहुँच, ज्ञान ।
गमर (८७)—युद्ध
गमा (४०)—चुहुवै-गमां, चारो ओर ।
गमाडा (८)—नाश कीजिए, मिटाइए
गमाया (२१)—नाश किये ।
गमायौ (५४, ५५)—नाश किया, मिटा दिया ।
गमियो (२)—नाश हुआ ।
गमै (७८) - जाते हैं ।
गयरण (५१, ८६) – गगन, आकाश ।
गयासुर (४)—एक असुर का नाम ।
गरढा (२७, ३६, ७६)—वृद्ध
गरढेरा (६२)—वृद्ध
गरढैरी (१६)—प्रति वृद्धी ।
गरढेरौ (४, ७) वृद्ध ।
गरढौ (४७, ६८, ६०)—वृद्ध, प्राचीन
गरव (५५)—गर्व, अभिमान ।
गरुऔ (२४)—गभीर
गळिया (२१) निगल गई, मास-पिंड
गह (५५)—गंभीर
गहन (६)—गभीर
ग्रहिया (६०)—ग्रहण करने से ।
गाजरण (१००)—पराजित करने को ।
गाजैं (५८)—संहार करता है, नाश करता है, पराजित करता है ।
गान (१०३)—गुण-गान, नाम-स्मरण
गामी (ग्रामी) (२७)—गमन करने वाला ।

गाइ (६, ३६, ४५)—गाय, गा।
गाइया (६०)—गाएँ
गाजिया (८७, ६६)—गर्जित हुए।
गाजियौ (५५, ८०)—गर्जना की।
गाढि (५०)—ठोस रूप से, सम्मिलित
गाय (६४)—गौ
गालियौ (८३)—नष्ट कर दिया, मिटा दिया।
गावतरी (४४)—गायत्री
गावड़ै (१०१)—गाये
गावतरी (१३, २१)—गायत्री
गावा (३८)—वर्णन करें।
गाविड़ै (८३)—गाएँ
गावित्री (३२)—गायत्री
गायौ (३२)—गाया
गाहिया (६०)—ध्वस किए।
गाहैड़ि (३८)—गंभीर, गाभीर्य।
गिऔ (५६, ७१)—गया, मिट गया, नाश हो गया।
गिणि (४२, ७३)—समझ, समझकर
गिणियाँ (६३)—समझा
गिणीजै (४६)—गिना जाता है, गिनिए।
गिनका (६५)—वेश्या
गिनिका (७४)—एक वेश्या जिसे भगवान ने मोक्षपद दिया।
गिमि (६१)—मिटा दे, नाश करदे।

गिर (४७)—पर्वत, गिरि।
गिरवर (६५)—गिरिवर, पर्वत।
गिळि (४८)—निकल गया।
गिळिया (२०, १८, १००)—निगल गई, ध्वस कर दिये, सहार कर दिया।
गिळियौ (६४)—निगल गया।
गिलै (४, ४७, ६६, ८७)—निगलता है, नाश करता है, निगल जाते हैं।
गीता (३२)—भगवद् गीता।
गुआर (१७)—गँवार
गुड़ाया (६३)—मार डाला, सहार किये।
गुडिदा (६८)—१ सिर, २ वीर।
गुडिसै (६६)—लुढक जायेंगे।
गुडै (६६, ८७)—वीर गति प्राप्त होंगे गिर गये, लुढक गये।
गुण (६७)—कीर्ति।
गुणपति (६)—गणपति, गजानन।
गुणी (४७)—गुनवान, उत्कृष्ठ।
गुद्र (६४)—मास-पिंड।
गुर (३८)—शिक्षक, ज्ञानदाता।
गुरड (३६)—विष्णु के वाहन का नाम जो पक्षियो के राजा समझे जाते हैं, गरुड़।
गुरहर (६०)—गुरुवर, श्रेष्ठ।

गुरुड (४८)—गरुड ।
गुलाम (३७)—दास ।
गेम (२, ८, २१, ६४, ७३)—पाप, कलक ।
गेमरा (२१)—गज, हाथी ।
गेल (६४)—पीछे ।
गोकल (६३)—गोकुल ।
गोखड़ै (६७)—गवाक्ष, झरोखा ।
गोठ (१६)—गोष्ठी ।
गोठि (५६)—गोष्ठी, प्रीति भोज ।
गोडवाड (१७)—मारवाड राज्यान्तरगत पाली ज़िले का एक बड़ा भाग जहाँ पर पहिले गौडवंश के क्षत्रियो का राज्य था ।
गोडि (९२)—ध्वस करके ।
गोडियौ (१५) इन्द्रजाल का खेल करने वाला ।
गोढै (१००)—पास, निकट ।
गोतिम (६७)—गौतम ऋषि ।
गोतौ (२)—चकर ।
गोदड (१६, ३८)—एक प्रकार के सन्यासी, एक महात्मा का नाम जो निरंतर कथा ही पहन कर रहता था ।
गोदाउरी (८१)—गोदावरी नामक नदी ।
गोपाल (४७)—श्रीकृष्ण, विष्णु का एक नाम ।
गोपिया (३६)—गोपिकाएं ।
गोपी (११)—श्रीकृष्ण के साथ वाल क्रीडा करने वाली व्रज की गोप जाति की स्त्रिएं, गोप पत्नि ।
गोविंद (६३)—गोविंद ।
गोम (४६)—भूमि, पृथ्वी ।
गोरजा (८८)—गौरी, पार्वती ।
गोविन्द (७६, ५६, ६३, ६६)—ईश्वर, विष्णु का एक नाम ।
गोविन्दा (३७, ६६)—श्रीकृष्ण ।
गोविंदि (७४)—गोविन्द के, कृष्ण के
गोविंदें (६१, ६३)—गोविंद, श्रीकृष्ण श्री रामचद ।
गोविंदौ (६०, ६८)—श्रीकृष्ण, गोविंद ।
गोह (१००)—निषाद जाति का नायक जो शृ गवेरपुर रहता था और श्री रामचद भगवान का मित्र था, गुह ।
गोहि (६३)—गुह, निषाद ।
गौरि (३६, ४४)—पार्वती ।
गौरिजा (३८)—गौरी, पार्वती ।
गौरिज्या (३२, ६७)—गौरी, पार्वती, उमा ।
गौरी (२१)—गौर वर्ण की, पार्वती ।
गौलिया (८३)—गोपाल, ग्वाला ।
ग्यान (१५, ३८, ६६, १०२)—ज्ञान ।
ग्यानरी (३६)—ज्ञान ।

ग्या (४६)—गये।
ग्यानह (४४) ज्ञान।
ग्रब (४५, ५०)—गर्व, गर्म।
ग्रभवाम (५०, ६६)—गर्भवास।
ग्वाल (३३)—गोपाल, रक्षक।
ग्रह (५७)—वे तारे जिनके उदय अस्त काल आदि के विषय मे प्राचीन ज्योतिषियो ने ज्ञान कर लिया था। इनकी सख्या फलित ज्योतिष मे नौ मानी गई है।
ग्रहि (७२)—पकडकर।
ग्रहियो (२६)—पकडा, धारण किया।
ग्रहिसी (६४)—पकडोगे।
ग्रांम (६६)—ग्राम।
ग्रामी (१०१)—गामी, गमन करने वाला, चलने वाला।
ग्रामहं (४१)—ग्राम।
ग्राह ना (६६)—ग्राह को।
ग्रिह (५८)—घर।
ग्रेह (४८)—गृह, घर।

घ

घडग (३५)—रचना।
घडै (३४, ४२, ४३)—रचता है, रचते हैं।
घट (२३)—शरीर, मन, हृदय।
घटियौ (५२)—घट गया, कम हो गया।
घटै (४६)—कम, घटता है।
घण (११, ४५, ४६, ५०, ६६, ७५)—बहुत, अधिक।
घणनामी (२४, ५१, ६८)—बहुत से नामो वाला, ईश्वर।
घणनाम (३६)—बहुत से नाम वाला।
घणनामी (७५)—वह जिसके अनेक नाम हो।
घणा (३२, ७५, ८३, ८४, ६१)—बहुत, अधिक।
घणी (३६)—चातुर्य।
घणू (७०)—अधिक।
घणेरो (४०)—बहुत।
घणै (५४, ५६)—अधिक, बहुत।
घणैरिडै (१०)—अधिकहठ, जिद्द।
घणौं (७०)—अधिक।
घणौ (१, ४०, ७६, ५२, ४६, ५४, ६८, ७२, ७६, ८०, ८१, ८२, ८७, ८८, ६७, ६३)—बहुत, अधिक, घना, अत्यन्त।
घन (२०)—बहुत, अधिक।
घमसाण (१२)—युद्ध।
घाणी (३२)—कोल्हू।
घाउ (६६)—प्रहार।
घाट (६)—रचना।
घाणी (२०)—ध्वंस करने वाली।
घाणीया ( )—कोल्हू।
घात (२)—अनिष्ट, दुर्दशा।
घाति (२२)—डालकर।

घाते (२)—डालना, देना ।
घातौ (१०२)—डालिए ।
घिणेरी (१५)—अधिक ।
घिरियौ (८२)— चिरा, मुडा, भाग्योदय हुआ ।
घीसीयी (६२ — घसीटा ।
घुरै (६६)—बजते हैं ।
घूमर (६२)—दल, समूह ।
गोडौ (११)—घोडा ।

च

चचळा (३१)—घोडो ।
चचळै (३३)—घोडे पर ।
चदमां (३१)—चन्द्रमा ।
चन्द्रमा (५)—चन्द्र, चाँद ।
चंकचूर (६)—ध्वस, नाश ।
चकचूरि (४६)—नाश, ध्वस ।
चकर (५७, १७)—चक्र, विष्णु का एक अस्त्र ।
चक्रधर (४५)—चक्र को धारण करने वाला, विष्णु ।
चक्र पाणी (८४)—वह जिसके हाथ मे चक्र नामक शास्त्र हो, विष्णु ।
चक्र-सामि —(४३)—विष्णु ।
चख (२४)—चक्षु, नेत्र ।
चडसौ (६४)—चढाई करोगे ।
चडिया (८६)—चढाई की, चढे ।
चडियौ (२७, ८४)—चढा ।
चडिसै (१८)—चढेंगे ।
चत्र (५०)—चार ।
चत्रवाह (२८)—चतुर्भुज ।
चत्रभुज (३६)—चतुर्भुज, विष्णु का एक नाम ।
चत्रभुजन (४५)—चतुर्भुज, विष्णु ।
चरण (४३ —पाद, पाँव ।
चरणार विंदै (८८)—चरणाविंद, कमल स्वरूपी चरण ।
चरिताळा (२६)—चरित्र करने वाला ।
चलण (५४)—चरण, कदम ।
चलणि (५७)—चरण, पैर ।
चलणी (१०३)—चाल, चलने का ढंग ।
चलणै (१००)—पावो मे, पैदल ।
चवै (११, १३, ३२)—कहता है, कहते हैं ।
चापियौ (५४,)—रखा, पैर रखा ।
चाकर (३७)—सेवक, अनुचर ।
चाटै (५८)—चाटता है ।
चाड (६४)—पुकार ।
चाणौराय (६१)—कस का एक मल्ल जिसको श्री कृष्णने मारा था, चाणूर ।
चाप (६)—धनुष ।
चारण (३६) एक देव जाति ।
चारिणि (१६)—चारण कुलोत्पन्न देवी ।
चालण (८२)—चलाने को ।

चाव (१०३)—उत्साह, उत्कंठा।
चावियौ (५३)—चवाया, चर्वन किया।
चाहौ (३२)—इच्छा करो, चाहते हैं।
चित्ति (२१)—चित्त मे।
चिति नैं (४६) – चित्त को।
चिदाणद (४६)—चिदानद।
चिरिताळ (६६)—चरित्र करने वाला।
चीघ (६२)—ध्वजा, झडा।
चीना (१६)—आहार कर गई।
चीणमण (३२)-
चीणि (८६)-
चीतारि (३)—स्मरण कर, स्मरण करके।
चीतारै (६८)—याद करते है।
चीर (५६)—वस्त्र।
चुहुग्रै-गमा (४०)—चारो ओर।
चूनाळि (५३)-
चूडलौ (११)—हाथी दांत की बनी चूडियां जो सधवासी अपनी भुजा पर धारण करती है।
चूरिया (५६)—ध्वस किए।
चूरौ (३२)—ध्वस करिए।
चूलै (३१)—चूल्हा।
चेडै (४५)—खुले आम।
चेतियौ (६३)—सतर्क हुआ, सावधान हुआ।
चेलौ (३२)—शिष्य।
चोखिसै (१२)—चखेगी।
चोखै (११)—श्रेष्ठ उत्तम।
चोरी (२१)—चुराने वाली (चित्त को)
चोरै (५८)—चोरियो, चोरियें, तस्कर वृत्तिएँ।
चौ (१५)—का।
चौक (३२)—प्रांगण।
चौकस (६०)—निश्चय ही, सतर्क।
चौद (४७)—चौदह।
चौरी (११)—विवाह-मडप, विवाह मंडप की वेदी।
च्यार (३६)—चार।
च्यारि (४७)—चार।

छ

छडकाड (६१)—पानी आदि छिडकने की क्रिया।
छत (२४—मकान के ऊपर का भाग।
छता (६७)—प्रकट।
छती (१६)—है, होते हुए।
छती (३८, ८२, १०२)—मौजूद, वर्तमान, प्रसिद्ध, प्रकट।
छत्त (६२)—राजा, छत्रधारी।
छत्राळ (६८)—छत्र धारिन, राजा।
छत्रासुर (१०३)—एक असुर का नाम।
छळिया (१६, २१)—छल लिये, धोखा दिया।
छलियो (६५)—छल, धोखा दिया।
छळियौ (१७)—छल लिया।
छा (१००, ३४)—हूँ।

छानै (२५)—गुप्त रूप से ।
छात्र (६७)—राजा ।
छात्रा (६७)— छत्रपति, राजा ।
छाया (२१)— फैल गया, छा गया ।
छिनि (३१)—शनिश्चर ।
छीका (५८)—छींका, झूला ।
छीका (८३)—कटोरीनुमा आकार का रस्सियों का गूंथा हुआ जाल जो प्राय छत मे लटकाया जाता है और जिस पर प्राय प्याद्य पदार्थ रखे जाते हैं ।
छीया (५) - सीता ।
छूमरण (१०१)—चरण, पाव ।
छूव (३७)—सर्व, सव ।
छेहडा (६७)—गठ-वधन, गठ-वंधन के वस्त्र का छोर ।
छैं (१००)—है ।
छै (३३)—है ।
छोकरा (८३)—छोकरा, वच्चा, लडका ।
छोगाळ (६८)—जिसकी पगडी मे छोगा लगा हो । छोगा वाली पगडी पहिने हुए ।
छोगाळा (६२)—अवतसवारी, श्रेष्ठ, सुन्दर ।
छोगाळौ (५८)—श्रेष्ठ, शौकीन, छैल छवीलो ।
छोडिया (६७)—छोड़ दिये ।
छोति (४०)—छिलका ।
छोळ (१०२)—१ लहर, २. आनंद ।
छौ (४८) - था ।
छौगाळौ ५ - छैला, सुन्दर और वना ठना, सजा-वजा और युवा पुरुप, सुन्दर वेश विन्यास युक्त युवा पुरुष, रगीला, वाका ।
छ्रव (१९)—प्रसिद्ध ।

ज

जगम (४०)—चलने फिरने वाले ।
जपसै (२१)—जप करेंगे ।
जवक (४०)—यव, घास, तृण, चारा
जम (१००)—यमराज ।
जइ (४८)—जो, अगर ।
जकानु (२)—जिनको
जख (२८)—यक्ष
जख (१३, ३९)—यक्ष
जगंन (६२)—यज्ञ, ससार, जगत ।
जग (२२, ४३)—ससार, जगत ।
जगतनाथ (४६)—जगन्नाथ, ईश्वर ।
जगति (३४)—ससार
जगदाह (४६)—जगत का ।
जगदीश (३३, ५७)—जगदीश्वर
जगदीस (३६, ४४, ४६, ६०, ६९)—ईश्वर ।
जगनाथजी (६३)—जगतस्वामी, विष्णु, श्रीकृष्ण ।

जगनाथराय (६३)—विष्णु, श्रीकृष्ण।
जग-पुड (१०)—पृथ्वीतल, जगतीतल
जगि (१०२)—ससार मे।
जजमान (१५)—यजमान
जटाय ( ६ )—प्रसिद्ध भक्त, गिद्ध, जटायु।
जडग (७८)—जड, मूर्ख, अस।
जडधार (१९)—महादेव।
जडाणो (४०)–घनीभूत हुआ।
जडाउ (४७)=जटित
जडाधार (४८)—जटाघर, महादेव।
जडावर (८८)—शिव, महादेव।
जण (५२, ५६, ६६) – व्यक्ति, भक्त।
जणारो (६७)—जिसका
जणस्यै (३६)—जनेगी, उत्पन्न करेगी
जणारी (६४)—जिनकी।
जणियो (९३)—जन्म दिया, उत्पन्न किया।
जती (९१)—यति, परमपद के लिए यत्न करने वाले, सन्यासी।
जद (४८, ७१, ९९)—जब
जदरथ ( ६३ )—महाभारत युद्ध मे दुर्योधन पक्षीय एक राजा।
जदवंस (७५)— यदुवश, श्रीकृष्ण।
जपीजै (४०)—जापा जाता है।
जपै (२३)—जपते हैं।
जपो (३४)—जप करिए।
जवने (२०)—यवनो ने।

जवानै (६०)—जवान
जम (३९)—यम
जमणा (६०)—यमुना नदी।
जमणा (१३)—यमुना
जमदग्न (८१)—एक ऋषि जो परशुराम के पिता थे, जमदग्नि
जमपास (३४)—यमपाश
जमराव (२५)—यमराज
जमलै (१५)—साथ ?
जमवाळा (९९)—यमराज के।
जमवारा (५१)—जीवन, जन्म, यम-यातना।
जमै (१७)—रामदेव पीर के नाम पर किया जाने वाला रात्रि जागरण।
जमो (१४)—रात्रि जागरण जिसमे प्राय. रामदेव के ही भजन गाये जाते हैं, राती-जोगो।
जयो (६, २२, ३६, २३, ३३, ४८)–जय हो।
जयो (२७, ३४)—जय हो, जय !
जर (१००)—धन दौलत।
मुहा—जन जूनो
जरणा (१००)—सहन शक्ति।
जरिया (४८, १००)—सहन किए, हजम किए।
जरू (२८, ७०)—अवश्य, जरूर ही, दृढ़, मजबूत।

जळ (५२, ५९)—पानी, समुद्र।
जळ माणसिया (१६)—जलमानुस।
जवन (५०, ६२, ६३, ९१)—असुर, राक्षस यवन।
जवना (९९)– यवन।
जवने (९८)—यवनो।
जस (३८, ४४, ५१, ९५)—यश, जैसी कीर्ति।
जसहि (६०)—यश।
जसोदा (५८, ६२, ८३)—व्रज मे माता के रूप मे श्रीकृष्ण का पालन पोषण करने वाली नद गोपराज की धर्मपत्नी, यशोदा।
जसौदा (५)—यशोदा।
जांणा (१०१)—जानता हूँ।
जाणि (३५)—जानकर।
जाणी (३२)—समझली, समझ लिया।
जांणै (३९)—जानता है।
जानी (३१, ३७)—वराती।
जामिणि (१०१)—माता।
जांमी (२)—पिता, जन्म देने वाला।
जाइयौ (३९)—उत्पन्न किया।
जाइनै (३०)—जा करके।
जाइया (८१)—जन्म दिया।
जाए (३३)—जा करके।
जाजम (१३)—छपा हुआ या रगा हुआ दो सूती मोटा विछाने का कपडा, जाजिम।
जाड (२, ४, ३५, ३७)—जडता, अग्यान जाड्य अज्ञानता।
जाडा (६६)—शक्तिशाली, वहुत वडा।
जाडि (५१)—जवडा।
जाणै (१९, ७६)—जानती है, जानता है।
जाति (३९)—हो जाना, हो सकना।
जात्र (३७)—यात्रा, पूजा, अर्चना।
जादवराव (१००)–यादवराज, श्रीकृष्ण।
जादवा (३६)—यादव, श्रीकृष्ण।
जाप (३४, २३)—जप, पठन पाठन।
जाव (५२)—जवाव, प्रत्युत्तर।
जामिणी (२२)—जन्म देने वाली।
जामै (४३)—जन्म लेते हैं।
जाया (१९)— जन्म दिया।
जायौ (३९, ४२, ५५, ८२, १००)—जन्म दिया, उत्पन्न किया, पुत्र।
जाळण (९२)—जालने वाला, जलाने का।
जास (२८, ३५, ५०, ९८)—जिसका, जिसे जिससे।
जिका (५१)—जिन्हो।
जिके (२, १६, ८१)—जो।
जिकै (९३)—जिस, जिसने।
जिकौ (२६, ४५, ५४)—वह, जो।
जिगन (४४)—यज्ञ।
जिगि (५५)—यज्ञ।

जिण (७७)—जन, मनुष्य, भक्त ।
जिणि (४४, ४८)—जिस ।
जिणिसा (१००)—जिसमे ।
जितरौ (४६)—जितना ।
जिनक (२६)—राजा जनक ।
जिनिखि (७७, २१)—जनक ।
जिनेता (४६)—जनयतृ, माता ।
जिम (३५, ५३)-जिस प्रकार से, जैसे ।
जिमि (२०)—जैसे ।
जिमा (१६, ६५, ६२, ६६)—जैसे, जैसा ।
जिसी (४८)—जैसी ।
जिसौ (२५, ४१, ५२, ५७, ५६, ७८, १०१, १०२)—जैसा ।
जिहांरा (१०३)—जिनके ।
जीतौ (५४, ६३)—जीत गया, विजय हो, जाओ ।
जीपै (७, ५२, ५६)—जीत सके, विजय प्राप्त कर सके, जीतता है ।
जीमिसै (१२)—भोजन करेगा ।
जीमै (५८)—जीमता है ।
जीवती (४५)—जीवित ।
जीव (४०)—प्राण, जीवन ।
जीवड़ा (१०२)—जीवो, प्राणियो ।
जीवाडिया (६६)—जीवित किए ।
जीवाडी (६६)—जीवित की ।
जुआण (१२)—जवान, युवा ।
जुअै (७६)—जुवा ।
जुग (५२, १०२)—युग ।
जुजिठळ (६३)—युधिष्ठिर ।
जुज़िठिळ (६२)—युधिष्ठिर ।
जुजिठिळि (३१)—युधिष्ठिर ।
जुठा (७६)—चचल, उत्पात करने वाला, लीला करने वाला ।
जुड़िया (६५)—भिडे, युद्ध किया ।
जुध (१६, ३६, १००)—युद्ध ।
जुधि (२०)—युद्ध मे ।
जुरारी (३३)—ज्वरारि, तापो का नाश करने वाला, सदैव युवा रहने वाला ।
जुरासंध (६२)—मगधापति बृहद्रथ के पुत्र का नाम ।
जुहार (२८, १४, ७६)—अभिवादन ।
जुहारूं (२५)—नमस्कार करता हूँ । अभिवादन करता हूँ ।
जुहारै (३६, ४६)—अभिवादन करते हैं ।
जूजूआ (८२, १०१, ४५)—पृथक ।
जूटा (१२, ६६, ८६, ८७)-भिडे, भिड गये, युद्ध किया, युद्ध मे लग गये ।
जुटै (६८)—भिड गये ।
जूढिया (३७)—जोधपुर राज्यान्तर्गत शेरगढ तहसील का एक लालस गोत्र के चारणो की जागीर का गांव ।

जूनां (३७, १००)—प्राचीन ।
जेज (६४)—देरी, विलव ।
जेम (६, ३८)—जैसे, जिससे ।
जेरिया (६२) – ध्वस किए ।
जेवा (२८) – जैसे ।
जेसलौ (१५)—एक भक्त का नाम जो रावल मल्लिनाथ के दरवार मे था ।
जैं (४२)—जिस ।
जै (२१, ३६, ६३)–जो, यदि, अगर।
जैत (२०, ५२, ५६)—विजय, जीत।
जै देव (३८, ६६)—प्रसिद्ध सस्कृत ग्रंथ गीत-गोविंद के रचयिता एक परम वैष्णव कवि ।
जोइ (१३, ३७, १०३)—देखकर, देखिए जिस ।
जोइया (१६)—देखे
जोईयौ (६८)—देख
जोग (२२)—योग
जोगणी (८६)—योगिनी, रणचडी ।
जोडै-पाण (१०२)—कर-बद्ध होता है
जोत (१५)—ज्योति
जोति (२४, ३३, ३५, ३६, ४०)—ज्योति, ईश्वर (वेदान्त)
जोध (१२, २१)—योद्धा, वीर ।
जोनि (४३)—योनि
जोनी (८१)—योनि
जोनीया (३६)—योनि, जन्म ।
जोमरण (८०)—जन्म मा
जोरवर (४६)—शक्तिशाली
जोरावर (७६)—शक्तिशाली
जोवै (३१, ६४)—देखता है, देखती है
ज्यानखी (८१)—जानकी, सीता ।
ज्याग (६, ४३, ५५) – यज्ञ
ज्यानखी (३६)—जानकी, वैदेही ।

झ

झगडै (१००)—लडाई
झडपै (७६) झपट कर, छीनकर ।
झडपै (५६)—छीनता है, खोसता है ।
झडिपिया (६१)—छीन लिए ।
झलिमै (७०)—धारण कर सकेगा, उठा सकेगा ।
झलू (६६)—रक्षक, मददगार, उत्तर-दायित्व लेने वाला ।
झाझ (३१, ७८)
झाझै (६४)—बहुत, अधिक ।
झाटिया (८७)—मार दिया ।
झरिडियौ (६४)—नोच डाला ।
झाल (६८)—पकड कर ।
झाळ (८७)—ज्वाला, आग की लपट आग ।
झालणहार (६)—धारण करने वाला, पकडने वाला ।
झालि (१६, २६, ५८)—पकडकर ।
झालिमै (८७)—पकडेगा ।
झाली (७३)—पकडी
झालौ (२१)—धारण करते ही ।

झिखै (७८)—प्रकाशित हो।

झूझ (३२)—युद्ध

झूझना (७९)—युद्ध के, युद्ध का।

झेडै (४५)—गिराता है, ग्रास करता है

ट

टकौ (७०)—पैसा

मुहा—वाल्हौ टकौ-अत्यन्त प्यारा।

टला (१०३)—टक्कर

टळिया (९७)—मिट गये, दूर हो गए।

टळियौ (५६)—दूर हुआ, मिट गया।

टळै (३५, ८०)—दूर हो, मिट जाता है।

टलौ (७८)—टक्कर, आघात।

टल्ला (८९)—टक्कर, आघात।

टापौ (९६)-१ मारो, २. फेरा, व्यर्थ आना जाना।

टाळण (९२)—मिटाने की, दूर करने की।

टाळिहौ (३७)—दूर करिये।

टाळीया (८१)-दूर किये, मिटा दिये।

टाळै (९९)-दूर करता है, मिटाता है।

टीकाळ (५०)—तिलकधारी, श्रेष्ठ।

टेक (९०, ९५)—प्रण।

टोघड़ (९६)—गायो के वछडे।

ठ

ठकराणी (१५)-ठाकुर की धर्म पत्नी।

ठग (७३)—ठगने वाला, धूर्त।

ठगाई (९७)—धूर्तता।

ठगारा (७६)—ठगने वाला, ठग, धूर्त।

ठगारौ (१५)—ठग, धूर्त।

ठरिया (८१)—शीतल हुए।

ठरी (१९)—ठंढी पड गई।

ठळा (६६)—ढेला।

ठाभौ (६०)—रोकिये।

ठाम (४६)—स्थान।

ठाकराई (९७)—स्वामीत्व।

ठाउँ (३६)—स्थान।

ठाढौ (४७)—शीतल।

ठावा (६५)—प्रसिद्ध, महान।

ठावी (३२)—प्रसिद्ध।

ठावौ (९१)—महान, वडा।

ठीक (९७, ९१)—अच्छा, भली प्रकार।

ठेलसै (६५)—पीछे होयेंगे, पराजित करेंगे।

ठेले (१)—धकेल दे, ढकेल दे।

ठौडि (५०)—स्थान।

ड

डंडवत (५९)—दण्डवत्।

डंडूळ (१००)—एक दैत्य का नाम।

डळा (८५)—पिंड, खड।

डरिया (१००)—डर गये।

डसै (८७)—चवाये, काटे।

डहिकिया (८७)-ध्वनिमान हुये, वजे।

डाग (९८)—लाठी।

डाण (९६)—दण्ड।

डाक चड़ियौ (३७)—डावा डौल हुआ,
डाकण (१००)—डाकिनी ।
डाकिरणँ (८५)—डाकिनी ।
डाच (९८)—मुँह, गाल ।
डाचा (७०)—मुख ।
डाडौ (९७)—पितामह ।
डाभी (४१)—दर्भ ।
डाहुल (५)—१. एक दैत्य का नाम, २. दैत्य ।
डाहुळिया (१३)—असुर, राक्षस ।
डिगता (२)—डावा-डौल होने वाले । अस्थिर, डिगने वाले ।
डिगपाल (३९)—दिक्पाल ।
डील (५, २५, ५०)—शरीर ।
डूलै (५३)—डोलायमान होता है, डोलायमान हो गया ।
डूलौ (३७)—डावा-डौल हो गया, विभ्रम मे पड गया ।
डोकरा (२७, १०२)—वृद्ध ।
डोकरै (१०२)—वृद्ध, बुढा ।
डोर (१००)—डोरी, गलफास ।
डोह (५३)—विलोडित करके, मथन करके ।
डोहा (१७)—आनन्द ।

ढ

ढळिकिमै (८९)—लुढकेंगे ।
ढाहिया (६०)—मार डाले ।
ढील (९, ९२, ९९, १०२)—विलम्ब, देरी ।
ढेरडा (८६)—ढेर, राशि ।
ढोलण (५)—ढरकाने वाला, ढोलने वाला ।
ढोळिया (८३)—ढरका देना, गिरा देना ।
ढोळै (५८)—गिराता है ।

त

तण (१८)—तनय, पुत्र ।
तणी (८१)—की
तना (६९, ७९, ७५)—तुझको
तण (३, ६९, ७६, ९९, ४८)—तनय, पुत्र की ।
तणा (६, १३, १९, ३१, ४४, ६६)—का, के ।
तणा (६८)—तनय, पुत्र ।
तणा (९, १०, १९, ३६, ४५, ४८, ६६, ६७, ६९, ७५, ७७, ७९, ७४, ८०, ८१, ९१)—के
तणि (६७)—की
तणी (९२, ९४, ९३)—की
तणी (७, १९, २५, ३२, ३५, ३९, ४२, ४७, ६४, ६९, ७०, ७७, ८२, ९०, ९८, १०१, १०२, ९६, १०३)—की
तणों (७७)—के
तणौं (५१, ९, २०, २२, ४४, ६२, ५९, ६३, ५२, ६५, ६७, ६८, ७१, ७९, ८०, ८८, ८२, ९९, ९२, १००)—के

तरणो (१६, ४३, ८२, ८५, ८६)—का

तरणां (२, १३, ६८)—का

तरणौ (६६, ७२, ८४, ८५, ८६, ८३, ७४, ८७, १, ४, ६, १३, १४, १६, २३, २८, ३०, ३१, ३२, ३६, ३८, ३६, ४२, ४४, ६४, ५२, ५८, ६२, ६३, ७८, ७६, ६७, १०१, १००, ६५)—का

तणौ (६१, ६४, ६६)—का

तत (४३, ४५, २५)—तत्व

तना (२२, ३४, ३६, ३७, ६७, ६८, ६७, ६६)—तुझको

तनाई (६६)—तुझको ही।

तना (७६, ७८)—तुझको

तनां (३६)—तुझकों

तवै (५२)—कहते हैं, कहने लगे, स्तवन करने लगे।

तमारा (६१)—तुम्हारे

तमासा (६६)—तमाशा

तनायँ (५६)—खेल, तमाशा।

तमो (५८)—तीन गुणो मे से एक तमोगुण।

तरगस (१२)—तर्कश, तूणीर।

तरा (२२, ३८)—पार हो जायें।

तरिजै (७५)—तैरा जा सके।

तरिया (२, १६, १००)—मोक्ष प्राप्त हुए, तैर गये, पार हो गये, उद्धार पा गये।

तरुआरि (८७)—तलवार

तळातळ (६५)—सात अव लोको मे से एक अव लोक का नाम

तळिया (   )—भून डाले।

तवि (८, ४१)—कहकर

तवै (४४, ४६, ५३)—कहती है, स्तवन करती है, स्तवन करते हैं।

तसलीम (३४)—तस्लीम, प्रणाम।

तही (८४)—के लिए ?

ता (६८)—उन

ताती (१७)—तार वाद्य का, तार।

ताम (६६)—तव, उन।

तामस (४२)—तमो गुण।

ताडका (५५)—यक्ष सुकेनु की कन्या मतान्तर से सुंद नामक दैत्य की कन्या। तथा मारीच सुवाहु की माता, एक प्रसिद्ध राक्षसी।

ताडिका ( ८१ )—दैत्य मारीच और सुवाहु की माता।

ताणिया (८७)—खींचे।

ताम (८६)—तव।

तारण-तरण ( १७ )—उद्धार करने वाला।

तारहा (२६)—तेरा ।
तारा (६७)—तव, तुझसे ।
तारा (४४)—वानर राज वालि की स्त्री, अंगद की माता, वृहस्पती की दो स्त्रियो मे से दूसरी ।
तारिनै (३०)—तार करके ।
तारिया (६८)—उद्धार किये, पार उतार दिए ।
तारी (५२)—उद्धार किया ।
तारै (४६, ९८)—उद्धार करता है ।
ताळो (७०)—ताला ।
तास (६३, ९६)—उसके, संकट, पीडा
ताह (३८)—उन ।
ताहरा (१०३)—तव, उस समय ।
ताहरा (२०, २९, २८, ३६, ६८)—तेरे तेरा ।
ताहरी (२९, ३६, ४९)—तेरी ।
ताहरं (५०)—तेरे ।
ताहरै (४२, ५०, ७७, ९०)—तेरे ।
ताहरौ (१५, २५, २६, २७, ३७; ९४)—तेरा ।
तिहुँ (१५)—तीनो ।
तिकां (५१, ९८)—उन्हें, उनको ।
तिका (९९)—वह ।
तिके (२, १०२)—वे ।
तिकै (५२, ७१, ७८, ९३)—उस, वे ।
तिको (४२)—वह ।
तिखराव (५९)—तक्षकराज कालीदह के नाग के लिए प्रयोग किया है ।
तिण (५२, ५३, ६६)—उस ।
तिणि (३९, ४९, ८२)—उस ।
तिणिना (१००)—उसको ।
तिणी (६, ५)—की ।
तिणै (१४, ३१, ८७)—के, की ।
तिना (२६)—तुझको ।
तिम (७०)—तैंमे ।
तिमि (२०)—तैसी ।
तिल ' ( ४६ )—तिल, जिसका तेल निकाला जाता है ।
तिलोइ (३९)—तिल मात्र की ।
तिलोई (१०)—तिल मात्र ।
तिसर (५६)—त्रिशरासुर, एक दैत्य ।
तीकम (९)—त्रिविक्रम, वामना वतार का एक नाम, विष्णु का एक नाम ।
तु (४२, ४७)—तू ।
तुड (९१)—मस्तक, शिर ।
तुंवर (२५, ५९)—इकतारा, किन्नर ।
तुसा (१९; ५९, ८०)—तुझसे ।
तुंहारै (७९)—तेरे ।
तुनां (५८, ७५, ७६, ८८)—तुझको ।
तुझ (१९, ३८)—तेरे, तेरी ।

तुड ताण (६८)—अपने दल को अथवा अपने भक्त को अपनी ओर आकर्षण करने वाला, महत्व प्रदान करने वाला। तड या तुड राजस्थानी मे पार्टी या कुटुम्ब-समूह का पर्याय है, अपने कुटुम्ब-समूह या दल को महत्ता प्रदान करने वाला तुडताण कहलाता हैं। यहाँ भक्त-समूह को महत्ता देने वाला, ईश्वर।

तुड़िताण (६, १७, ७५)—अपने कुल (तुड या तड) या दल का महत्व बढाने वाला, समर्थ।

तुठी (२०)—तुष्ठ मान हुई।

तुठौ (८८)—तुष्ठमान हुआ।

तणा (६६)—के

तुना (४०, ४२)—तुझको।

तुनै (३६)—तुझको।

तुरगम (४)—घोडा।

तुरगम-कंव = हयग्रीवावतार।

तुरकणी (१४)—यवन स्त्री।

तुरत (७६)—तुरन्त, शीघ्र।

तुरी (११)—घोडा।

तुलछी (४१)—तुलसी।

तुहाइलौ (७५)—तेरा।

तुहारा (२०, ३४, ४३, ४४, ७५, ६७, ६६)—तेरा।

तुहारी (४, ५, ३२, ३४, ४२, ४८, ७५)—तेरी, तुम्हारी।

तुहारै (८३, ८१)—तेरे, तुम्हारे।

तुहारौ (६, २३, २७, ७४, ७५, ६६)—तेरा, तुम्हारा।

तूं (३४, ३८, ४६, ६८, ७२)—तू।

तूझ (३३, ३५, ३८, ६८) - तुझको, तुझसे, तेरा, तेरे।

तूठसी (७०)—तुष्ठमान होंगे।

तूठा (७०)—तुष्ठमान हुए।

तूठौ (१७, ५६, ६६, ६५)—तुष्ठमान हुआ।

तूनां (३७, ४८, ६८, १००)—तेरी, तुझको।

तूसा (३६)—तुझ मे।

तूसे (२०)—तुष्ठमान हो।

तैं (२१, ४८, ८४)—तू ने।

तेजालू (११)—तेजस्वी, तेज वाला।

तेड (६०) - बुलाकर।

तेडस्यै (६४)—बुलाएगा, बुलवाएगा।

तेडावै (१४)—बुलवाइए।

तेडौ (१४)—बुलावा।

तेतौ (४६)—इतना, उतना।

तैं (१६, २३, ५३, ६६)—तेरे, तूने।

तैईज (५८)—तूने ही।

तैंही (१६,—तूने ही।

तैंहीज (६६)—तूने ही।

तैं (६१, ८४, ८७, ६५)—तूने।

तोइ (४०)—तो भी।

तोडै (३२)—सहार कर देता है।

तौ (२)—तेरा।

तोनां (६८, ७४)—तुझको।

तोनूं (३४)—तुझको।

तोफान (८९)—असुर, उत्पात, उपद्रव।

तोफान (३२, ७३, ८५)—उत्पात, उपद्रव, तूफान।

तोफी (५३)—उत्तम, वढिया, आश्चर्य का कार्य।

तोव (६१, ७६)—देखो तोवा।

तोवह (३८, ३९, ४८, ५०, ५९, ९७) अनुचित कार्य को भविष्य मे न करने की शपथ, दीनतापूर्ण पुकार।

तोरल (१५)—एक भक्त स्त्री का नाम जो रावल मल्लिनाथ के समकालीन थी।

तोसा (७)—तुझसे।

तोहा (६८)—तुझसे।

तौ (२०, १०१)—तू।

तौवह (७, २६, ६२, ७६)—है, तोवह।

त्या (२)—उन, उन्होंने।

त्रड त्रड (९१)—प्रहार की ध्वनि।

त्राहि (५२)—रक्षा, बचाओ।

त्रिगडां (६६, ९१)—एक प्रकार का शस्त्र विशेप, तलवार विशेप।

त्रिघ (५)—नीधि।

त्रिणावत (८३)—तिनके के समान।

त्रिधार (१२)—तीन पैनी धारा का भाला विशेष।

त्रिधारा (६६)-एक प्रकार का भाला।

त्रिधारै (३२)—तीन धार का।

त्रिविध (४२)—तीन प्रकार।

त्रिसर (८२)—रावण का भाई, एक असुर जो खर-दूषण के साथ दडका वन मे रहता था, त्रिशरासुर।

त्रिसळै (९४)—कोप के समय, लिलाट मे पडने वाले तीन सिलावट या वल।

त्रिसिधि (१८)—समर्थ, शक्तिशाली।

त्रिहलोक (९७)—तीन लोक, त्रिलोक,

त्रीग्र (४४)—तीन।

त्रीकम (८, १००)-त्रिविक्रम, वामनावतार, विष्णु का एक नाम।

त्रीकमा (११, ३४, ६९)—त्रिविक्रम, विष्णु का एक नाम, वामनावतार।

त्रीकमा (४०, ६९, ७४, ७५, ८४, ९४, १०३)—त्रिविक्रम, विष्णु, वामनावतार ईश्वर।

त्रीकमो (९७)—त्रिविक्रम, वामनावतार विष्णु।

त्रुटा (१६)—नाश हो गये ।
त्रेभुमण (३६, ४७)—त्रिभुवन ।
त्रेवइ (३७, १५)—तीन ही ।
त्रोटो (३८, ४२)–अभाव, कमी, टोटा ।
त्रोंडिया (१३)—काटा डाला, तोडा ।
त्रोडियो (८३)—तोड वाला ।
त्रोडीया (८३)–तोड डाले, मार डाले ।

थ

थमीयौ (६४)—रुका, रोका ।
थओ (५५)—हुआ
थपावि (९२)—स्थापित करायेगा ।
थयो (५६)—हुआ
थले (८६)—स्थल, रेगिस्तान ।
थाभौ (१००)—स्तभ
थाहरा (१०१)—स्थानो
थापि ३७, ९६)—स्थापित करके, स्थापन करिये ।
थापिया (७८, ८७)– स्थापित करिये ।
थापै (३२, १००)—स्थापित किया, रखे स्थापित किये ।
थायौ (१००)—रक्षा की
थारा (७, ३६, ३७, ४१, ५३, ५४, ६६, ७५, ७७, ८०, ८१, ८५, ९७, १०२)—तेरा, तेरे ।
थारी (१०, ३६, ५३, ७७, ७८, ७६, ८०, ८१, ९५, ६७, ६८, ६६, १०२)—तेरी
थारै (७३, ७४, १०३, ५१)—तेरे
थारो (२, ३, ६. १०, १६, २३, २६, ३५, ७६, ६८, ६६, १००, १०१)—तेरा
थावर (४०)—स्थावर
थाविरे (३२) – स्थान पर ।
थाहर (१०१)—स्थान ।
थाहरीयौ (४०)—ठहरा हुआ, स्थित ।
थाहरै (२६)—तेरा
थिया (८६) – हुए
थिरि (४०)—स्थिर
थी (१००)—मे
थुआँ (८४)—संपति, धन, माया ।
थुळ-थुळा (८४)—असुर, दुष्ट ।
थूळ (७८, ६४, ७३)—असुर, दुष्ट, मूरख, स्थूल ।
थे (१०२)—आप
थै ही (१०३)—तू ने ही
थोक (४७, ३६, ३७, ४, ४०)—प्रकार, पदार्थ, तरह ।
थोका (७)—पदार्थों, कार्यों ।

द

दंड (१६)—डडा, प्रताप, भय ।
दंन (७४)—१. दान, २. दिन ।
दइवांण (१४) ईश्वर
दई (४७)—दैव, ईश्वर, दी ।
दईत (१५, ८३)—दैत्य

दईता (६८, १००, १०१)—दैत्यो, दैत्य ।

दईव (१०, ३६, ५५)–श्रीराम, विष्णु ईश्वर ।

दईवाण (६८) – वीर ।

दड दड (६१)—गिरने की ध्वनि, गिरने की क्रिया ।

दडदड (८७)— गिर पडे, लुढक गये ।

दडै (५६) – गेंद, वडी गेंद ।

दत (३, ६, २८)—दत्तात्रय ऋषि ।

दधि (५०, ७७, ६२)—उदधि, समुद्र ।

दमाम (६६)—ढोल विशेष ।

दमोदर (५)—दामोदर, श्रीकृष्ण ।

दरगहि (७)—दरवार ।

दरसण (६७)—दर्शन, झाँकी ।

दरसै (५१)—दिखाई देते हैं ।

दरिसण (४५)—दर्शन, दार्शनिक, सिद्धान्त, धर्म सम्वन्धी ज्ञान ।

दरीयाऊ (७५)—समुद्र ।

दळ (५४, ८६) – सेना ।

दळिदि (६५)—दारिद्रय, कगाली ।

दळिद्र (१०३)—कंगाली ।

दळिया (२०, २१)—ध्वस कर दिये, नाश कर दिये, संहार किए ।

दळेवा (६)—ध्वस करने को ।

दळै (६३)—ध्वस किए ।

दव (६७)—कोपाग्नि ।

दशरथ (१, २, ३, ६, ८, ५५, ५६, ६६, ७६, ८१)—सूर्यवशी राजा दशरथ ।

दहकव (६, ६०)—रावण, दशस्कध, दशानन ।

दहन (६६)—अग्नि, आग ।

दहसीस (५६) रावण ।

दहि (७२)—भस्म कर ।

दहियौ (६५)—नाश, ध्वस ।

दही (५६) – नाश करदी, जला दी ।

दहे (६२, ६३)—भस्म कर दिये ।

दहै (१०३)—ध्वंस होते हैं, नाश करता है ।

दांण (५, ६८)—टैक्स ।

दाणव (५७)—असुर, दानव ।

दाणवे (६१ —दानव

दाम (६६) – दाम, रुपये-पैसे ।

दाइ (२०, ५१)—पसन्द

दाइम (६४)—१ सर्व शक्तिमान, २. अपनी इच्छानुसार करने वाला

दाख (३७)—कह

दाखवि (६६)

दाखा (३०, २८)—दहते है, कहता हूँ

दाखि (३७)—कहिए

दाखीजे ( )—कहिए

दाखीजै (४३)—कहिए, कहा जाता है

दाखे (२२)—कहता है

दाखै (११, २५, ३३, ३७, ३८, ६१, ६२, ७५, १००)—कहता है, कहती है, कहते हैं।

दाट ( ६ )—गाडना, वधन करना, काटना।

दाटिया (६८)—दबा डाले।

दाढा (२८)—दष्ट्रा

दाढि (५०)—दष्ट्रा, दाढ।

दाण (८३)—कर, टैक्स।

दातार (३५, ३७)—देने वाला

दात्रिडिग्राल (६४)—सुग्रर

दाळिद (११)—दारिद्र

दावै (७७) कारण

दास (३४, ३७)—गुलाम, अनुचर

दाह (६८)—जलन

दिखाळै (५८)—दिखाता है।

दिखाळी (१०१) दिखाई

दिणीअर (६१)—सूर्य

दिनि (१०२)—दिनि मे, दिवस मे।

दियण (५५)—देने को

दियै (३६, ५२ – देता, देकर।

दिलि (१९)—दल, सेना।

दिवै (२८)—देता है।

दिसडी (९)—दिसा, तरफ, ओर।

दिसी (१०३)—दिशा मे, तरफ ओर

दिसै (१०१, ३१)—दिखाई देते हैं।

दिसो (६)—तरफ, ओर।

दीकरा (६९, ८३ —पुत्र, लडका।

दीकरौ (८२, ९३)—पुत्र

दीजै (३८)—दीजिए

दीजो (१९)—दीजिए

दीठा (९७)—देखे

दीठो (३४)—देखा

दीठौ (५१, ७९, ९७)—देखा

दीध ( ४ ) ?

दीध (८१)—देदी, दी।

दीधौ (२८)—दिया

दीनदयाळ ( ६० )—दीनो पर दया करने वाला।

दीनादयाळ (३६)—दीनों पर दया करने वाला।

दीन्हा (१४, ८७)—दिया, दे दिए।

दीन्ही (६२, ५९)—दे दी।

दीन्हौं (११)—दिया

दीयै (३४)—दीजिए

दीवलो (१०)—दीपक, प्रकाश।

दीवाण (३६, ९८)—वजीर, मत्री।

दीसै (१०, ३१, ४८)—दिखाई देता है

दीह (४, ३९, ४८, ५१, ५२, ७१, ८०, ६४, ७२, ९२, १०२)—दिवस, दिन, देवता।

दुगम (७)—दुर्गम।

दुज (३६)—द्विज, ब्राह्मण।

दुजा (४८)—द्विजो, ब्राह्मणो।

दुझाल (१७)—वीर।

दुंडिदै (६८)—सूर्य ।
दुडिदि (४६)—सूर्य ।
दुतर (७५, ३८)—दुस्तर, कठिन ।
दुमेल (५०, ६४, १०१)—शत्रुता, वैमनस्य ।
दुरजोव (६२)—दुर्योधन ।
दुरवळ (३४)—दुर्बल, अशक्त ।
दुवारिका (६६)—द्वारका ।
दुसटिश्रा (३०)—दुष्टो ।
दुहतै (५४)—दोहन करते समय, दोहने पर ।
दूआ (८५)—दूहा कहना, दूआ देना, प्रशसा करना ।
दूपरा (५६)—एक दैत्य ।
दूषर (६)—रावण का भाई दूपण ।
दूजा (२०)—दूसरो ।
दूजै (२५)—दूसरो से ।
दे (३८)—प्रदान करो, दो ।
देखै (४४)—देखते हैं ।
देजा (५५)—द्विजो ।
देव (३६, ४५)—देवता ।
देवकी (५८)—मथुरा के महाराज उग्रसेन के छोटे भाई वसुदेव की स्त्री तथा कृष्ण की माता ।
देवळै (७०)—देवालय, मदिर ।
देवाइचि (१५)—एक भक्त स्त्री का नाम ।
देवाधिदेव (३७)—महान देव, ईश्वर, विष्णु ।
देवाळी (७०)—अभाव, कमी ।
देसै (१०२)—देंगे ।
देह (३५)—शरीर ।
दै (३८)—दो, प्रदान करो ।
दैत (२०, ३०, १००)—दैत्य, असुर ।
दैता (६)—दैत्यो ।
दोइ (३७)—दो ।
दोख (६२)—दोष ।
दोटि (८५)—बले की टक्कर ?
दोटिया (६३)—मार डाले, जमीदोज कर दिये ।
दोटोह (१०)—टक्कर, आघात ।
दोरा (७५)—कष्ट मे ।
दोरी (१५, ७५)—कठिन, मुश्किल, दुख मे, कष्ट मे ।
द्यो (३५)—दीजिए ?
द्रोण (६२)—द्रोणाचार्य ।

घ

घकैहा (६१)—अगाडी से ।
घख-पख (२१)—गरुड ।
घख-पख-ध्वज (७८)—गरुडध्वज ।
घडक्कै (६६)—कंपायमान होते हैं ।
घडा (६६)—शरीरो ।
घणियांणी (१६)—स्वामी, मालिक ।
घणीयाणी (२२)—स्वामिनी ।

धनख (६१)—धनुष ।
धनी (१०२)—धन्य, धनवान ।
धनुपधर (३६)—धनुष को धारण करने वाला ।
धर (८८)—भूमि, स्थान ।
धरण (४७)—पृथ्वी
धरणि (४७)—भूमि, पृथ्वी ।
धरणी (३८)—पृथ्वी
धरणीधर (४७, ९३, १००)—धरणी को धारण करने वाला, विष्णु, शिव शेष, कच्छप आदि
धरणँ (२१)—अनशन विशेष
धरम (४१, ६८, १०१)—धर्म
धरि (३८)—धारण करके ।
धरिण (८६)—पृथ्वी
धरियौ (५५)—ग्रहण किया ।
धरिसै (८६)—धारण करेगी ।
धरै (४७, ५२)—धारन करता है, रख दिया ।
धवै (५८)—जलावे, जलाये ।
धाखै (२६)—अभिलाषा करते है ।
धाडि (५०)—शरीर ?
धाताँ (३६)—ध्यान करने पर, दौडने पर ।
धानंतर (३)—धन्वंतरि वैद्य ।
धानु (४५)—अनाज
धारी (१०३)—धारण करने वाले ।
धारुआ (१६)—धारु नामक चमार जो मल्लिनाथ के समकालीन थे ।
धिखीयो (८०, ८२)—कोप किया, क्षुब्ध हुआ ।
धिणिया (२१)—स्वामियो
धिणी (६२, ६४)—स्वामी
धिणी (७, १६, २०, ४८, ६१, ६६, १००)—स्वामी, मालिक ।
धिणीया (१६)—स्वामियो, मालिको ।
धिणीयाणी (२०)-स्वामिनी, मालिक ।
धिणीयाणी (२१)-स्वामिनी, मालकिन
धिरिणि (८६)—धर, पृथ्वी ।
धीक (६१, ८७)—मुष्ठिका प्रहार ।
धुणिसँ (१२)—घुमाएगा
धुवै (८६)—बजे, ध्वनिमान हुए ।
धू धडँ (८५)—खुले आम, पूर्ण ।
धूजि (६४) – कपायमान हुई ।
धूत ( ४ ) – धूर्त
धूवका (६६, ८७) — गिरने की ध्वनि, गिरने की क्रिया ।
धूवकाई (६७)—प्रहार किया, गिरा दिया ।
धेन (६२)—धेनु, गाय ।
धेनां (१४)—गाये
धोख (८७)—नमस्कार करके ।
धोमरिखा (१४)—धौम्य ऋषि ।
धौड (३६)—दौड, पहुँच ।

ध्रम (५, ७, १००, १०२)—धर्म

ध्रवसै (६५)—मारेंगे, नहार करेंगे, पीटेंगे।

ध्रवै (४२)—तृप्त करता है।

ध्रवौ (१०२)—१ संतुष्ट करो २. भगाओ।

ध्राख (८६)– द्राक्षा, दाख।

ध्रापसै (८५)—तृप्त होंगे, पवारेंगे।

ध्रिनि (४९)—१ धरणी २ वन्य।

ध्रोख (४९)—१. द्रोह, २. प्रणाम।

न

नद (४, ५, ४७, ५८, ५९, ६०, ५२, ६३, ८३)– गोकुल के गोपों में मुखिया, यशोदा के पति का नाम, पुत्र, कृष्ण के पिता वसुदेव के सखा।

नंदकुआर (९८)—श्रीकृष्ण

नदरो (८३)—नद का

नन (३९)—नही-नही।

न (४४, ४५, ४६)—नहीं

नइरिण (४१)—नयन, नेत्र।

नइणे (१५)—नयन, नेत्र।

नई (४८)—नही

न करण (४०)—नही करने वाला, नही करने योग्य।

नखतैत ( ५ )—नक्षत्रवारी, जिसका श्रेष्ठ नक्षत्र मे जन्म हुआ हो, भाग्यशाली।

नग (४६)—रत्न

नदि (५०)—नदी

न दै (१०२)—नही देता है।

नभ (६९)—आकाश

नमै (२०)—नमस्कार करते हैं।

नमो (३४, ३५, ३६)—नमस्कार है।

नरदं (९८)—नरेन्द्र, राजा।

नर (४१)—रत्न, मणि।

नरकासुर (५, ६३, १००, १०१)—एक असुर का नाम।

नरनाह (८२)—नरनाथ, राजा।

नरमध (५३)—नृसिंहावतार।

नरसिंघ (६, १८, ३६, ४०, ९४)—नृसिंहावतार।

नरसीघ (३९)—नृसिंहावतार।

नरहर (३८, ३३, ३९, ४३)—नरहरि, नृसिंहावतार, वारहठ नरहर दास, विष्णु।

नरानाह (४६)—राजा, नरनाथ।

नरा (४०)—नर, मनुष्य।

नरिंदि (७९)—नरेंद्र राजा।

नरिंदु (२९)—नरेंद्र, राजा।

नरिंदि (४०)—नरेंद्र, ईश्वर।

नरेस (३६)—नरेश, राजा।

नरेसर (३३)—नरेश्वर।

नव (६३)—नौ, नए।

नवइ (२६)—नमस्कार करके भी करते हैं।

नव कुळी (४८)—नौ कुल—राजस्थान

मे नागो के नौकुल माने जाते हैं।

नवनाथ (१०)—नौ नाथ

नवसै (५७)—नौ सौ

नवा (३३)—नौ

नवि (५०)—नही

नवै (१०२)—नया

नह (२७, ३६, ४०, ४१, ४६, ४८, ५१, ६८, ६६, ७३)—नही।

ना (१, ५, ३, ११, १७, २३, २६, ३०, ३३, ३४, ४१, ४२, ४४, ४७, ४८, ५१, ५५, ५६, ६०, ७५, ६४, ८३, ६६, ६७, १००, १०१, १०२, १०३)—को।

नाउ (७६)—नाम, यश।

नाऊ (७५)—नाम

नाखि (७, १०३)—डाल दे, डालकर।

नाखै (२६)—डालता है

नामडा (७६)—नाम

ना (१०, ८२)—की

नाउ (५४—१. नाव, २. नाम।

नाकारा (१७)—नही

नाखि (५७)—डालकर

नाखै (६६, ६८, ७७)—डालते हैं, डालेंगे।

नाग (५६)—कालीदह का नाग

नागा (६१)—नागो, सर्पों (६१)।

नागेंद्र (३६)—नागो (सर्पों) का इन्द्र (स्वामी)।

नाज (६६)—अनाज

नाडि (५०)—नाडी

नाथ (३४)—स्वामी

नाथरण-नाग (५)—नाग को नाथने वाला, श्रीकृष्ण।

नाद (६६)—गर्व

नान्हिया (५८)—छोटा, लघु।

नान्हीओ (२७)—छोटा, लघु।

नान्हो (४)—छोटा, लघु।

नान्हौ (७, ३७)—छोटा, लघु।

नाभ (४३)—नाभि

नाभि-सुत (३६)—राजा नाभि के सुत, ऋषभदेव।

नामै (१३)—नमन करता है, नमाता है, झुकाता है।

नार (६७)—स्त्री, नारी।

नारगी (२६)—नर्क

नारद (१, २, १०, ४४, ६०, ६५, ७८, ८६)—नारद ऋषि।

नारसिंघ (५३, ६६) नृसिंहावतार।

नारसींग (७६)—नृसिंहावतार

नारसी (८०)—नृसिंहावतार

नारसिंघ (६१)—नृसिंहावतार

नारीयरण (३६, ६६, ७४, ७७, ७८, ६७)—नारायरण।

नावै (२०, ३५, ३६)—नही आती है. नही प्राप्त हो, नही प्राप्त होते हैं।

नासति (४८)—१ नाश होता है, २ जिसका अस्तित्व नही, नास्ति।

नाह (४६, ६३, ८२, ६२)—नाथ, स्वामी, इसे नर-नाह लिखना ठीक है।

नाहरू (७६)—नाहर, सिंह।

निकलक (८७, ३, १०, ३३, ३६, ४४)—निष्कलक, पवित्र।

निकलकी (५)—पवित्र

निका (४८)—श्रेष्ठ, उत्तम, पवित्र।

निकीयौ (४७)—नही किया

निको (४१, ४८, ४६)—नही कोई, श्रेष्ठ।

निगरव (५७)—गर्व रहित

चिगुरा (११)—कृतघ्नो, गुरु का उपकार न मानने वाले।

निगुरी (४६)—निर्गुण

निचिंता (१६)—निश्चित

निजरि (५३)—नजर, दृष्ठि।

निजार (५, १०, १२, फा० निज़ार)—नज्जार, दर्शन, दीदार।

निजारसाह (६८)—निजारसाह

निजारी (३३)—अविनाशी

निजि (३६, ४४)—निज, स्वयं।

निति (४१, ४३, १०३)—नित्य

निध (६६)—निधि

निनाम (३६)—जिसका कोई नाम न हो।

निपट (४१)—वहुत

निपाइयौ (६६)—उत्पन्न करेंगे, निष्पन्न करेंगे।

निपाया (२०, २१, ५०)—उत्पन्न किए।

निबळा (४८)—निर्बलो, अशक्त।

निबळौ (७०)—निर्बल, कमजोर।

निभै (५६, ५६, ७७, ८४)—निर्भय।

निमध (८१)—बांध, घाट।

निमस्कार (२७)—नमस्कार

निर्मिधयौ ( )—रचा, बनाया।

निमिरिण (८१)—नमस्कार, नमन।

निमिष (५४)—निमिप, जरा, किंचित।

निमो (२३, १६, २०, २१, २४, ३३, ३७, ४२, ४६, ५८, ७३, ८१, ८४, ६७, ६६, १००, १०१)—नमस्कार।

नियावा (३०)—१ न्याय २ न्यायकारी।

नियारि (१६)—निगाह।

निरकार (३६, ६८, १००)—जिसका कोई आकार न हो, ब्रह्म विष्णु, आकाश।

नु (१०३)—नु
नुहै (३८)—नवीन ?
नूं (१, ५३)—को
नूर (३३, ३७, ६१, ८६) काति, आभा, दीप्ति, सुन्दरता ।
नेतळ दे (१५)—
नेम (५६, ६३)—घर, भुवन ।
नेह (३५)—स्नेह
नै (२, १७, ४४, ५२, ५३ —को, और ।
नैडै (७०)—निकट
नैण (३६)—नयन, नेत्र ।
नो (५६)—को
न्याउ (१३)—न्याय ?
न्यारी (३५, ४१)—पृथक ।

प

पंगरण (३६, ४३, ६१, ८४)—वस्त्र, कपडे ।
पंचाळी (५, ६२, ७२, ८४, ६८)—द्रौपदी ।
पंजाहर (६६)—१ योद्धा, २ यवन ।
पंड (६८)—शरीर
पख (१०२)—पक्ष
पखाळै (२४)—प्रक्षालन करते हैं, प्रक्षालन करता है ।
पग (४७, ६७)—पैर, चरण ।
पच्छिमी (२२)—पश्चिमी ।
पछाणै (२)—पहिचान लेते हैं ।
पछाडि (२२)—पटककर, पछाडकर ।
पछाडिया (१५)—पराजित किए, मार डाले ।
पछाडै (३०, ५२)—मारता है, मार दिए ।
पछि (६१)—पश्चिम ।
पछै (५२)—पश्चात्, वाद मे ।
पटराणी (१०१)—पद महिषी ।
पठाया (५०)—भेजे
पडमादा (६६)—प्रति शब्द, प्रति ध्वनि ।
पडिमै (६६)—वीरगति को प्राप्त होगे
पढि (३६)—पढकर ।
पण (७१)—प्रण, प्रतिज्ञा ।
पणिजै (६७)—कहा जाता है ।
पणीजै (४६ —कहा जाता है, कहिये ।
पणै (३२, ४३, ८८, ६२, ६७)—कहता है।
पतरे (१६)—खप्पर मे ।
पताळ (२४)—अव लोक ।
पतिगह (३१)—पतग, सूर्य ।
पतिसाह (४२, ४७, ७४)—बादशाह, पादशाह, स्वामी, पति ।
पतिसाहना (४५)—बादशाह के ।
पतीगह (३७)—पातक, पाप ।
पतीत (७१)—नीच, अधोगति प्राप्त ।
पथळ (६८)—अधिक, वहुत ।

पलाणि (६०)—घोडे पर जीणकर ।

पला (१०, १०३)—वस्त्र, छोर, आंचल ।

पळिया (२१)—पालन पोषण किया ।

प्वग (६५, ६०)—घोडा ।

पवन (३७)—वायु ।

पवाडा (१६)—महान कार्य, प्रवाडा

पवाडै (८१)—प्रवाडा ।

पविगि (८४)—घोडा ।

पसाउ (७४)—प्रसाद' कृपा ।

पसारै (६६)—फैला दिए ।

पहचि (३८, ४६, ५०)—शक्ति, पहुँच

पह्ची (७७)—पहुँच, शक्ति ।

पहप (६५)—पुष्प, फूल ।

पहर (३४)—प्रहर ।

पहलाद (६८, ६४)—प्रहलाद ।

पहवि (६७)—पृथ्वी ।

पहार (३६, ७४ म० प्रहार)—मिटाना प्रहार, ध्वम ।

पळाविजै (१०३) – पालन किया जाय, पाला जाय, पालन कर सकें ।

पह्राइमी (११)—पहिनाओगे ।

पहिलडै (८१)—प्रथम ।

पह्लाद (५३, ६८, ६६, २८, ६, २, २४, ५३, ६६, ७०, ७२, ६६, ८०)—भक्त प्रह्लाद ।

पहिळादा (२२)—प्रह्लाद ।

पह्लि (७४, ६०)—प्रथम ।

पहुवी (३२)—पृथ्वी ।

पाडव (६६, ६६)—पाडु, पुत्र, अर्जुन भीमादि ।

पांति (५, ६४)—विभाग, हिस्सा ।

पातिग (३६)—पातक, पाप ।

पाई (६७)—प्राप्त की ।

पाउ (२४, ५४, ७७, १०१)—पाद, चरण ।

पाछा (६२)—वापिस ।

पाज (६, ५७, ६६)—सेतु, पुल ।

पाजा (६२)—सेतु, मर्यादा ।

पाट (६, ३३)—सिंहासन ।

पाटि (८८,—सिंहासन ।

पाडळ (५, ६२)—पाटल वृक्ष, पाढर या पाटल का वृक्ष जिसके पत्ते वेल के समान होते हैं।

पाडि (५६)—गिराकर, मारकर ।

पाडीया (६१)—गिरा दिए ।

पाढां (२८)—पहाडो से ?

पातिक पहार (३६, स० प्रहार)—पातक या पापो का नाश करने वाला ।

पातिग (२२, ३३, ७०, ७३, ७४, ७८, ७६, ८८, ८६)—पाप, पातक ।

पातिगनां (१००)—पावक ।

पातिगि (७१, ७६, १०१)—पातक, पाप ।

पिरणीजै (३२)—विवाह करिए।
पिरिण (३२)—विवाह किया।
पिरिणि (३७)—विवाह कर।
पिरिणियो (९७)—विवाह किया, पाणि-ग्रहण किया।
पिलाणियौ (११)—वारजामा कस कर, तैयार किया।
पीपळ (९६)—पीपल वृक्ष।
पींपळ (३१)—पीपळ
पीतर (१३)—पितृ-गण।
पीधा (१९)—पी लिया।
पीर (३, १०, ११, ७३, ७७, ८५, ८९, ९०, ९६)—पीरदान लालस।
पीरजादा (८९)—किसी पीर का वशज।
पीरदान (४४, ५९, ९०, ९५, ९६)—पीरदान लालस।
पीरदान (९, ४५, ५७)—कवि पीरदान लालस।
पीरदास (१, २, ३७, ६९, ७०, ७१, ७२, ७४, ९३)—कवि पीरदान लालस।
पीराणा (३१)—पीर, वृद्ध।
पीराह (१०)—पीर, महात्मा, सिद्ध।
पीरि (८८)—पीरदान लालस।
पीरिया (९५)—भक्त कवि पीरदान।
पीरीयै (१०)—पीरदान लालस।
पीरै (७५)—पीरदान लालस।
पीरो (७८)—पीरदान लालस।
पीलिरा (९०)—मार डाले।
पीलिसै (९९)—पीलेंगे
पुड (८६)—पर्त, तह।
पुणै (११, ५३, ९०)—कहता है।
पुतरी (२०)—पुत्री
पुत्रेई (९७)—पुत्र की।
पुन (३७)—पुण्य, फिर ?
पुन (१०२)—पुण्य
पुनि (५४)—पुण्य, पुण्य कार्य।
पुरख (२७)—पुरुष
पुराण (३७)—मनुष्यो, देवताओ दानवो आदि की वे कथायें जो परम्परा से चली आ रही हो।
पुराणा (१०२)—प्राचीन, पुराना।
पुरातम (४, ४६, ४९ सं० पुरातन)—विष्णु का नामान्तर, प्राचीन, पुराना।
पुरिसोत्तमा (७५)—पुरुषोत्तम।
पुरुषोत्तम (४६)—ईश्वर, पुरुषो मे उत्तम।
पुलदर (१, २५)—इन्द्र
पुलिंदर (२, ५५)—पुरदर, इन्द्र।
पूंजळदे (१५)—एक स्त्री का नाम।
पूछाडिसै (११)—पूछवायेंगे।
पूठि (४१)—पीछे
पूत (३६)—पुत्र, लडका।

पूतना (५८, ८३)—अघासुर तथा वकासुर की वहन, एक राक्षसी जिसे कस ने श्रीकृष्ण का वध करने को गोकुल मे भेजा था।

पूरि (३७)—पूर्ण करिए।

पूरिया (६२)—पूर्ण किये।

पूरिजै ( २ )—पूर्ण कीजिये।

पूरौ (३२)—पूर्ण करना, भरना।

पेख (८८)—देखकर

पेखि (५५)—देखकर

पेखियो (६२)—देखा

पेखियौ (६०)—देखा

पेखीयौ (८२)—देखा

पेट (४)—सृजन शक्ति, पेट।

पेड़ (१२)—जड

पैकंवरा (२५)—ईश्वर दूत, अवतार

पैठिसै (२१)—प्रतिष्ठा करेगी।

पैठौ (६४)—प्रविष्ठ हुआ।

पैहलाद (४४, १०३)—प्रह्लाद

पोखिया (६२)—पोषण किये।

पोखीया (५७)—पोषण किया, भोजन खिलाया।

पोढेरा (७)—वहुन, ज्ञानवृद्ध।

पोरस (६८)—पौरुप

पोहचाडिया (६३)—पहुँचा दिये।

पौरसे (३०)—पौरुष

पौरिस (३८, ५५)—पौरुप, शक्ति।

पौरिसि (५२)—पौरुप

प्रगट्टे (५३)—प्रकट हुए।

प्रघट (६०)—प्रकट

प्रघळ (६, १४, १५, ३८, २०, २२, २५, ३१, ४७, ५३, ५५, ६२, ६५, ६७, ७०, ७१, ७२, ८४, ८६, ६२)—पुष्कल, अपार, काफी, वहुत, असीम।

प्रघळा (१५, १६, १०२)—पुष्कल, वहुत, अपार, प्रवल, समर्थ।

प्रघळि (८७)—वहुत

प्रणमंति (३६)—प्रणाम करते हैं।

प्रतिपाळ (१०२)—रक्षा

प्रथमी (३०)—पृथ्वी

प्रथळ (३ स० पृथु-पथु+रा० प्र० ल वहुत, अधिक, चारो ओर फैला हुआ, विस्तृत, प्रथु, पृथु

प्रथिमि (१)—प्रथम, पहले।

प्रथिमी (१, ९२)—प्रथम

प्रवोव (४४)—शिक्षा

प्रभ (१४, २४, ३२, ४१, ४७, ६३, ७५)—प्रभु, ईश्वर।

प्रभु (३३)—प्रभू, ईश्वर।

प्रभूत (४६)—उद्गत, निकला हुआ, उत्पन्न, विशाल, महान, अधिष्ठाता।

प्रभूरो (८३)—श्रीकृष्ण

प्रम ( ७, २५, ६७, १०१ )—परम, महान, ईश्वर ।

प्रमाण (५१)—समान

प्रमेसं (३०)—परमेश्वर

प्रमेसर (४, ७, ८, १०२)—परमेश्वर

प्रम्म (३६) – परम, ईश्वर ।

प्रयाग (५१)—तीर्थराज प्रयाग

प्रवाडा ( ५, ८४ )—महान और चमत्कार पूर्ण कार्य ।

प्रवाडा (१७, ६३)—महान कार्य ।

प्रविति (८३)—पवित्र

प्रवीत (२)—पवित्र

प्रवीति (३०, ३१)—पवित्र

प्रवेस (३५)—प्रवेश

प्रसासुरा (१०३)—दैत्य

प्राखि (१३)

प्राघण (१००)—वेढ प्राखणी अथवा पाखणी यह मुहावरा है जिसका अर्थ स्वागत करना और व्यग मे, मारना और पीटना भी होता है ।

प्राभसैं (६५)—प्राप्त करेंगे ।

प्रामिजै (४०)—प्राप्त किये गए ।

प्रामिसै (८५, १०२)—प्राप्त करेगी या करेंगे ।

प्रामीयौ (६६)—प्राप्त किया ।

प्राखड (९३)—पाखण्ड ।

प्राखिडिया (११)—१. अश्वारोही २. सम्मान करने वाले ।

प्राखियौ (८६)—स्वागत करेंगे ।

प्राजी (८६)—सेवक, दास ।

प्रामी (६)—प्राप्त की ।

प्रामै (४३)—प्राप्त करता है ।

प्रास (५, ६, ३७, ५०, ९९)—पाश, वंधन ।

प्राहुणा (८१)—महमान, प्राघुण ।

प्राहणी (७७, ८६)—महमान ।

प्राहुणा (८४)—महमान ।

प्रिथमादि (२८)—पृथ्व्यादि ।

प्रीतवर (९७)—पीताम्वर ।

प्रीतवर (४३)—पिताम्वर ।

प्रीतम (३५)—प्रियतम, प्यारा वल्लभा

प्रीता (९३)—प्रीति ।

प्रैज (६७)—प्रजा ।

प्रोकि (५३)—तोरणद्वार ।

फ

फट्टे (५३)—फट गया है ।

फतै (२१)—विजय ।

फवै (९२)—शोभा देते हैं ।

फरस (६)—परशुराम ।

फरसराम (९९)—परशुराम ।

फरसराम (३, ३९)—परशुराम ।

फरसा (५५)—परशुराम ।

फरसि (५५)—परशु ।

फरसिराम (२९)—परशुराम ।

फरहर (९२)—हवा मे इधर उधर ध्वजा के होने की क्रिया ।

फळी (८६)—फलीभूत हुई
नोट—फळणो क्रिया का भूत-कालिक प्रयोग है।
फाविति (४३)—सुशोभित हो रहे है।
फावियो (३)—सुशोभित हुआ।
फाविमै (६६)—शोभित होगे।
फुलाणिया (८६)—फूल दल हुई।
फुलिंदर (६६)—पुरंदर, इन्द्र।
फेरा (१७, १८)—दफा, वार।
फेसि (११)—फोडना, तोडना।
फोडै (४७)—फोडता है।
फौतङ्करा (८२)—मौत के ?

व

वछासुर (४)—वत्सासुर नाम का एक दैत्य जिसको कृष्ण ने वाल्यावस्था मे ही मार डाला था।
वंधव (५७)—भाई।
वंभ (३५, ४०, ४२, ७३)—ब्रह्मा।
वभेमर (४)—ब्रह्मा।
वकै (११, ४४—वकती है, कहती है
वखाणै (१, ६) वर्णन करते हैं, यश-गान करते हैं।
वगस सै (६४)—प्रदान करेगा।
वगासुर (४, ५६)—वकासुर नामक दैत्य जिसे कृष्ण ने मारा था।
वघ वाणी (३८)—जिसका सिंह वाहन है।

वजरि (८०)—वज्र, वज्र जैसा।
वजाडी (२)—वजाई, ध्वनिमान की
वडाळी (२)—वडा, महान।
वडेरी (१६)—वडी
वणण (८७)—ध्वनि विशेष।
वताडो (८)—वताइए
वभीखण (४४, १००, ८१, ८५, ६५)—रावण का भाई, विभीषण।
वरघू (६६, ८६)—वाद्य विशेष।
वरदान (३८)—किसी कार्य का लाभ के लिए प्रसन्नता से ही अथवा देव विशेष या वडे का प्रसन्न होकर कोई अभिलषित वस्तु या सिद्धि देना।
वळ (४७, ६८)—शक्ति, गति, फिर।
वळव (६३)—वलीवर्द, वैल यहाँ अंतरकथा का पता नही चलता, नाथा तो नाग था
वळभद्र (५७, ६०)—वलिभद्र, श्रीकृष्ण के वडे भाई वलराम
वळवत (७०)—वलवान, शक्तिशाली
वलाक्रम (६, ३८)—शौर्य, वीरता, शक्ति, सामर्थ्य।
वलि (२३, ३६, ६५) राजा वलि।
वलिभद्र (७, १८, ६५, ६६, १०१)—श्रीकृष्ण के वडे भाई वलराम

वळिराउ (६६)—राजा वलि
वलिराम ( ५७, ८२ )—वलराम श्रीकृष्ण का वडा भाई ।
वळिराम (८५)—वलदेव, वलभद्र ।
वळिहारी (१०१)—वलैया
वळे (७८)—वल गये, भस्म हो गये ।
वसदे (२)—वसुदेव
वसदेव (५८)—वसुदेव
वसास (५०)—विश्वास
वह (१३, ३८, ४६, ४४, ६२, ६६, ८५, ८६)—वहुत
वहत (१४, ४७, ५२, ५३, ५८, ६५, ८६, ८५)—वहुत
वहनामी (१४, ५६, ६०, ६३, ६७, १००, ६५, १०१)—जिसके वहुत से नाम हो, ईश्वर ।
वहनामी (६१, ६५, ४८, ७६, ६४)- देखें, वहनामी ।
वहमामि (३६)—वहुत-सो का स्वामी
वहादरि (८६)—वहादुर, वीर, वीरता से ।
वाभणिया (११)—वध्याओ, वाभो ।
वाणासुर (६३)—राजा वलि के ज्येष्ठ पुत्र का नाम जो वडा वीर, गुणी और सहस्रवाहु था ।
वाधै (५७)—रची, रचकर, वनाकर ।
वाधौ (३२)—धारण करना
वामण (१६, ३६)—ब्राह्मण, वामनावतार ।

वामणी ( )—ब्राह्मणी
वाह (५)—भुजा, हाथ ।
वाहां (४१)—वाहु
वाई (६७)—वदन
वाकळा (५८)—उवाला हुआ, अक्षत अन्न ।
वाज (१०१)
वाणासुर (५)–राजा वलि के सौ पुत्रो मे से सवसे वडा पुत्र जो महान वीर, गुणी और सहस्रवाहु था ।
वाथा (६१)—वाहुपाश ।
वाधा (६७)—वंधन मे ।
वाधि (६६) –विशेष
वाप (२५)—पिता
(१०१)—यहां वाप शब्द आश्चर्ययुक्त धन्यवाद शब्द के अर्थ मे है ।
वापडा (२०)—वपुरा
वामण (३०)—ब्राह्मण, (यहा सुदामा के लिए आया है ।
वायर (५२)—स्त्री, ( यहा मोहनी अवतार के लिए प्रयोग किया गया है )
वारट (६७)—चारणो की उपाधि ।
वारा (३३)—वारह
वारिस १०२)—द्वादशी
वाळ (२०, ४७)—वालक

वालमीक (३८, ९७, १०३)—वाल्मीकि ऋषि।
वाळि (५६)—वालि नाम का वानर।
वाहिरौ (४९, ७०)—रहित, विना।
वाहुडियौ (९)—चिल्लाया, पुकार की
विंदे (९८)—वदन करते हैं।
विजानु (४५)—विज्ञान
विण (३८)—रहित
विन्हइ (१४, ५२, ६६)—दोनो ही।
वियो ४८)—द्वितीय, दूसरा।
विरताव (३७)—प्रवेश कर
विरद (३१)—विरुद्ध
विरदाळ (७)—विरुदवारी।
विरसाळा (१६)—श्रेष्ठ
विरिद (११, ६१)—विरुद, यश, कीर्ति।
विसन (७७)—विष्णु
विहिन (१०१)—वहिन
वीज (३२)—द्वितीया, तिथि।
वीठळा (८३)—विट्ठल, श्रीकृष्ण।
वीनवै (३७)—विनय करता है या करते हैं या करता हूँ।
वीया (८७)—दूसरा, दूसरी।
वीहा (७५)—डरता हूँ।
वुगासुर (१०३)—वकासुर नाम का असुर।
वुड (८०)—वडा
वुद्ध (२४)—वुद्ध भगवान।
वुध (३०, १८, ३६)—वुद्धावतार, गौतम वुद्ध।
वुधा (७)—वुद्धअवतार, वुद्धभगवान।
वुधि (३९)—वुद्धावतार।
वुरो (४८)—वुरा
वुसट (६०)—दुष्ट
वुसै (८०)—वैसे
वूझै (४४)—पूछता है।
वूडिसै (२०)—डूव जायेंगे।
वे (५७)—दोनो
वेकार मा (४०)-१ वेकार, २ असीम,
वेडा (७५)—नौका
वेडी (१०२)—वंधन
वेढि (१००)—युद्ध
वेल (५५, ५६, ६९)—वश, मदद, लता ? सहायता।
वेलि (८६)—वेलि, लता।
वेलिया (९६)—व्यक्ति, मित्र, साथी।
वेली (३१, ८३, ५३)—मित्र, दोस्त, सहयोगी, सखा, मददगार।
वेवइ (१४, ४१)—दोनो ही।
वैर (११, १४)—स्त्री, महिला, पत्नी
वैरा (५९)—स्त्रिएं
वोटियो (६३)—काट डाले
वोढियौ (८२)—नाश किया, डुवो दिया
वोढे (७५)—डुवावे
वोया (५८)—१. प्रारम्भ किये। २. स्थापित किये।

३ डुबा दिये ।
४. नाश किये ।

व्याधि (८१)—व्याध नामक असुर ।
ब्रम (८५)—ब्रह्मा
ब्रहम (७४)—ब्रह्मा
ब्रहमा (६६)—ब्रह्मा, विधि, विधाता ।
ब्रह्म (१, ३, ७, ३४, ३७, ६७, ६८)—एक मात्र नित्य चेतन सत्ता जो ससार का कारण रूप है, ब्रह्मा ।
ब्रह्म-ग्यान (७८, ४५)—ब्रह्म का बोध अद्वैत सिद्धान्त का बोध, तत्वज्ञान ।
ब्रह्म (६१, ७१)—ब्रह्म
ब्रह्मगुण (४२)—सत+गुण
ब्रह्मा (१०१)—विधि, विधाता ।
ब्रह्मा (९३, १, १०, ६९, ७१, ७२, ५३, ६०, ६४, ७९ ८२, ८८)—विधि, विधाता, ब्रह्म के तीन सुगुण रूपो मे से सृष्टि की रचना करने वाला, सृष्टिकर्ता ।
हिन्दू त्रिदेवो मे से एक इनकी उत्पत्ति के सम्बन्ध मे मनुस्मृति मे उल्लेख है कि स्वयभू भगवान ने जल की सृष्टि करके उसमे जो वीर्य स्खलित किया था उससे एक ज्योतिर्मय पिंड की उत्पत्ति हुई उसीसे ब्रह्मा का प्रादुर्भाव हुआ ।
ब्रह्माणी (१)—ब्रह्मा की स्त्री, ब्रह्मा की शक्ति ।
ब्रह्म (२८) - ब्रह्मा
ब्रिख (९५)—वृक्ष ( यहाँ नल कुवर नामक दो कुवेर के पुत्रो से तात्पर्य है ।
ब्रिद (२)—विरुद
ब्रिदि (२३, ५३)—विरुद

भ

भजण (४४, ४६)—नाश करने वाला, मिटाने वाला ।
भगत (१००, १०१)—भक्त
भगत-वछ्छळ (२, ३, २९, ३४)—भक्त वत्सल ।
भगता (९९, १०२, १०३)—भक्तो
भगति (३४, ९९)—भक्ति
भगतिणि (१०१)—भक्त-सी
भड (६६, ६८, ९१)—योद्धा, भट ।
भडाभड (५)—योद्धाओ मे भी योद्धा, महाभट्ट ।
भडि (५५)—भट, योद्धा ।
भडे (९७)—योद्धाओ
भणियो (९३)—कहा
भणीजै (५१)—कहे जाते हैं ।
भणै (६०, ९७)—वर्णन करता है, कहते हैं, कहता है ।
भत (२१, ४३) —भाँति, प्रकार ।

